साहित्य के आधार में समाज की आर्थिक, धार्मिक, राजनीतिक, सामाजिक, सभी परिस्थितियों को सम्मिलित करते हैं। अतः उनके मतानुसार साहित्य-निर्माण की दिशाओं, प्रवृत्तियों तथा स्वरूपों के परिवर्तन में उस देश की राजनीतिक, सामाजिक, धार्मिक, दार्शनिक तथा आर्थिक—सभी परिस्थितियों का योग रहता है।[१] अतः साहित्य का इतिहास जनता की विभिन्न चितवृत्तियों पर निर्भर करता है, जिनके निर्माण में उस देश की सांस्कृतिक, दार्शनिक, आर्थिक आदि सभी विशेषताओं का योग रहता है।

मार्क्सवाद के साहित्यिक सिद्धान्त का सम्बन्ध समाजशास्त्र तथा राजनीति शास्त्र से अधिक है, साहित्यिक तत्वों से बहुत ही कम। क्योंकि उसके पास कोई स्वतंत्र साहित्य-दर्शन नहीं, अतः साहित्य में उसके प्रयोग से एक विशिष्ट प्रकार के सामाजिक जीवन के सिद्धान्तों का विवेचन हो सकता है किन्तु काव्य-कला सम्बन्धी सौन्दर्य का विवेचन सम्यक् प्रकार से नहीं हो सकता।[२] किन्तु शुक्ल जी के रस-सिद्धान्त का सम्बन्ध साहित्य से है। अतः उसके प्रयोग से साहित्य-सौष्ठव का सम्यक् विवेचन हो सकता है।

अत्यन्त स्थूल रूप में मार्क्सवादी पक्ष यह है कि साहित्य और कलायें या तो वर्गविहीन समाज की सृष्टि हैं, या वर्गवादी समाज की।[३] समाजवाद की प्रतिष्ठा के पूर्व का सम्पूर्ण साहित्य इसकी दृष्टि में वर्गवादी या पूंजीवादी साहित्य है, शोषक वर्ग का साहित्य है, इसलिए वह दूषित है, मानव-सभ्यता का प्रतिगामी साहित्य है।[४] इस प्रकार मार्क्सवादी आलोचक प्राचीन साहित्य को अनास्था की दृष्टि से देखते हैं। उनकी दृष्टि में वही साहित्य श्रेष्ठ है जो मार्क्सवाद के सिद्धान्तों, योजनाओं तथा जीवन-प्रवृत्तियों को प्रतिबिम्बित करता हो। इस प्रकार ये समीक्षक मार्क्सवादी बटखरे से सभी प्रकार की कृतियों तथा कवियों को नापना चाहते हैं। शुक्लजी भी रस-सिद्धान्त की कसौटी पर ही सभी कवियों तथा कृतियों को परखना चाहते हैं, किन्तु उनका रस-सिद्धान्त इतना व्यापक एवं गत्यात्मक है कि उसका प्रयोग सभी कालों तथा सभी देशों की कृतियों तथा कवियों के साथ सहानुभूति रखते हुए किया जा सकता है।

---

१. हिन्दी-साहित्य का इतिहास, पृ० १.

२. आधुनिक साहित्य : पं० नन्ददुलारे वाजपेयी, पृ० ३०८.

३. वही पृ० ३०६.

४. Literature and art : Art in Capitalist Society, by Karl Marx, P 28

मार्क्सवादी आलोचक साहित्य के भावात्मक प्रभाव से ही सन्तुष्ट नहीं होता, वह उसे बौद्धिक ज्ञान का पथ-प्रदर्शक बनाना चाहता है। लेनिन ने स्थान-स्थान पर साहित्य को क्रान्ति का साधन तथा जो कुछ प्रतिगामी है, उसको नष्ट करने का शस्त्र कहा है। उसके अनुसार क्रान्ति और नव-निर्माण की बुद्धि जाग्रत कर देना साहित्य का प्रधान उद्देश्य है।[१] किन्तु शुक्ल जी ने साहित्य का उद्देश्य मानव का रागात्मक प्रसार माना है।[२] उनके साहित्य-दर्शन में बुद्धि-तत्व की प्रधानता नहीं है। बुद्धि-तत्व को साहित्य में सर्वाधिक महत्वपूर्ण मानने के कारण तथा कवि के व्यक्तित्व को सामाजिक परिस्थितियों की देन समझने के कारण[3] मार्क्सवादी आलोचक प्रतिभा से अधिक महत्व व्युत्पत्ति एवं अभ्यास को देते हैं किन्तु शुक्ल जी प्रतिभा को सर्वाधिक महत्व पूर्ण मानते हैं।

मार्क्सवादी समीक्षक शाश्वत सत्यों को नहीं मानते, साहित्य का युग-सापेक्ष्य प्रतिमान ही उन्हें मान्य है जो विशेष वर्ग से सम्बन्ध रखता है।[४] इसके विरुद्ध शुक्ल जी का साहित्यिक प्रतिमान अपने भीतर सभी वर्गों तथा सभी कालों के सत्यों को आत्मसात करके चलता है।[५]

मार्क्सवादी साहित्य-समीक्षक सामूहिक भावों को साहित्य-संवेदनीयता का मूल आधार मानता है, किन्तु उसके सामूहिक भावों पर एक वर्ग तथा एक काल का नियन्त्रण रहता है। शुक्ल जी की साहित्य-समीक्षा भी सामूहिक भावों को मूल आधार बनाकर चलती है किन्तु उसके सामूहिक भाव सार्व-कालिक एवं सार्वदेशिक कोटि के होते हैं। शुक्ल जी का साधारणीकरण-सिद्धान्त मानव मात्र को एक करने वाली सांस्कृतिक एवं दार्शनिक भूमिका पर प्रतिष्ठित है। किन्तु मार्क्सवादियों का साधारणीकरण केवल विश्व के शोषित वर्गों को एक करने वाली राजनीतिक भूमिका पर स्थित है। मार्क्सवादी समी-क्षक जहां काव्य की प्रेषणीयता पर विचार करते हैं वहां स मान्य को ही आधार बनाते हैं किन्तु उनका सामान्य एक वर्ग का होता है। किन्तु शुक्ल जी का सामान्य अखिल मानवता से सम्बन्ध रखता है।

---

1–Soviet Literature- Features of Socialist Realism, P. 30, 31,

२—काव्य में रहस्यवाद, पृ० १.

3–Literature and Art : Social Existence determines counsciousness by F. Engels. P. 3

4–The Mind in chains, by E. Upward. P. 40,

५ , पृ० ५०

मार्क्सवादी तथा शुक्ल जी दोनों लोक-हित को काव्य का चरमध्येय मानते हैं किन्तु शुक्ल जी के लोक-हित के भीतर सभी वर्गों के मनुष्य ही नहीं सर्व चर-अचर प्राणी भी आ जाते हैं। पर मार्क्सवाद के लोक-हित के भीतर केवल शोषित वर्ग का ही हित आता है।

मार्क्सवादी केवल मार्क्सवादी विचार-धाराओं में ही प्रगति का तत्व मानते हैं किन्तु शुक्ल जी ऐसी संकुचित धारणा नहीं रखते। वे सभी जीवन-दृष्टियों में कुछ न कुछ सत्य तथा प्रगति का तत्व देखते हैं।

मार्क्सवादी आलोचक तथा शुक्ल जी दोनों काव्य को जीवन पर मार्मिक प्रभाव डालने वाली, विशेष कर्मों की प्रेरणा देने वाली तथा जीवन को परिवर्तित करने वाली वस्तु समझने में, साहित्य की लौकिकता के समर्थन में, व्यक्तिवादी विचार-धाराओं के खण्डन में वस्तुवादी सिद्धान्त के समर्थन में, भाव की वस्तुगत सत्ता मानने में, मनुष्य को लोकबद्ध प्राणी समझने में तथा निष्क्रिय प्रतिरोध का विरोध करने में बहुत दूर तक साम्य रखते हैं।

## आइ. ए. रिचर्डस का मनोवैज्ञानिक मूल्यवाद :—

पश्चिमी समीक्षा में शुक्ल जी रिचर्डस के सिद्धान्तों से सबसे अधिक सहमत हैं, इसलिए सबसे अधिक समर्थन उन्होंने उसके सिद्धान्तों का किया है। उन्होंने अपने सिद्धान्तों के प्रतिपादन के समय उनकी विश्वात्मकता के प्रमाणार्थ उसकी बातों को अनेक स्थलों पर साक्षी रूप में प्रस्तुत किया है।[१] इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि दोनों के सिद्धान्तों में बहुत साम्य है।

दोनों आचार्य साहित्य एवं जीवन में अविच्छिन्न सम्बन्ध मानते हैं।[२] दोनों की दृष्टि में साहित्यगत अनुभूति जीवनगत अनुभूति के समान ही होती है,[३] वह जीवन से ही पैदा होती है और साहित्यकार द्वारा जीवन के लिए ही निर्मित होती है।[४] दोनों साहित्य एवं समीक्षा को बहुत ही गम्भीर,

---

१. आज, काशी विशेषांक, १७ फरवरी १९५७. महान आलोचक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल : प० वि० प्र० मिश्र. 2. काव्य में रहस्यवाद, पृ० ७.

Principles of Literary Criticism I. A. Richards, P. 233.

३. काव्य में रहस्यवाद, पृ० ८.

and principles of Literary Criticism, P. 79,

४. काव्य में रहस्यवाद. पृ० ८४.

Principles of Literary Criticism, P, 190-193,

महत्वपूर्ण, उदात्त एवं मूल्यवान वस्तु समझते हुए साहित्यकार को क्रान्तदर्शी, परिष्कृत वृत्ति, स्वस्थ प्रकृति, संतुलित प्रवृत्ति एवं उदात्त चरित्र वाला प्राणी मानते हैं[१] तथा समीक्षक को जीवन के मूल्यों का निर्णायक तथा समाज के मानसिक स्वास्थ्य का रक्षक समझते हैं[२]। दोनों सहृदय के लिए कल्पना की सजगता, प्रबुद्धता, संतुलित दृष्टि, स्वस्थ मनोवृत्ति एवं अनुभवशीलता अनिवार्य मानते हैं[3]। दोनों की समीक्षा विषयक दृष्टि मानवतावादी कोटि की है[४]। दोनों ने अपनी व्यापक तथा संतुलित दृष्टि द्वारा अपने युग की व्यक्तिवादी तथा कलावादी विचार-धाराओं का विरोध करते हुए विविध साहित्यिक धाराओं के बीच समन्वय का प्रयत्न किया है तथा एकांगी दृष्टि के बीच मूल्य एवं महत्व-स्थापन की चेष्टा की है[५]। दोनों की साहित्य-समीक्षा के भीतर लक्ष्यों में ही समानता नहीं, साधनों में भी बहुत दूर तक समानता है। दोनों आचार्यों ने साधारण मनोविज्ञान, सामान्य जीवन-दर्शन का सहारा लेकर लौकिक जीवन की पृष्ठभूमि पर अपने-अपने देशों की समीक्षा-पद्धतियों के नव निर्माण का प्रयत्न किया है[६]। अपने-अपने देशों की समीक्षा-पद्धतियों के निर्माण-प्रक्रिया में दोनों आचार्यों ने भाव या अनुभूति-तत्व को साहित्य का व्यवच्छेदक तत्व मानते हुए कलात्मक तत्वों को साधन रूप में प्रस्तुत किया है[७]। दोनों आचार्य साहित्य एवं जीवन का साध्य समन्वय मानते हैं।[८] दोनों की दृष्टि में सामंजस्य काव्य का परम उत्कर्ष और सबसे बड़ा मूल्य है[९]। रिचर्ड्स कविता द्वारा विभिन्न वृत्तियों का सामंजस्य सम्भव मानते हुए व्यक्ति के आंतरिक सामंजस्य

---

१. चि० प० भाग, पृ० २१८, २२२, २५३. &Principles of Literary Criticism, p, 33, 188,

२. का० में रह०, पृ० ६५, ६६. & Ibid, p, 114, 223,

३. चि० प० भाग, पृ० ३२१, ३२२. & Ibid, p, 191, 233,

४. चि० प० भाग, पृ० ७. & Ibid, p, 196,

५. इसी प्रबन्ध का अन्तिम अध्याय & Ibid, p, 5-10,

६. वही & Hindi Review, v 11, No,3, 1957, P, 118,

७. सूरदास, पृ० २००, & Principles of Lit. Criticism, P, 132, 193, 202,

८. काव्य में रह० पृ० १४. & Ibid, P, 58,

९ वही पृ० १४ &Ibid P 132

पर बल देते हैं[1]। किन्तु शुक्ल जी कविता को अशेष सृष्टि के साथ व्यक्ति के रागात्मक सम्बन्ध-स्थापन का साधन मानते हुए बाह्य सामंजस्य पर बल देते हैं[2]। किन्तु यथार्थत: बाह्य सामंजस्य के बिना न तो आंतरिक सामंजस्य सम्भव है और न आन्तरिक सामंजस्य के बिना बाह्य। दोनों के सामंजस्य में बलके अन्तर का कारण उनकी मूल्य-दृष्टियों का अन्तर है। रिचर्ड्स के मत में मूल्य की कसौटी है किसी व्यक्ति की न्यूनातिन्यून महत्वपूर्ण वृत्तियों को कुण्ठित किये बिना विभिन्न भावनाओं में सामंजस्य स्थापित करते हुए उनको परितुष्ट करने की शक्ति जिससे अपेक्षाकृत अधिक पूर्ण तथा स्वतन्त्र जीवन प्राप्त हो सके[3]। मूल्य-कसौटी में सामंजस्य के साथ साथ वे मानसिक परिष्कार तथा विकास को भी प्रस्तुत करते हैं[4]। रिचर्ड्स के मत में वृत्तियों के सामंजस्य में त्याग की आवश्यकता पड़ती है[5], उसमें मानवीय शक्तियों के अपव्यय की सम्भावना बहुत कम रहती है[6]। आगे वे कहते हैं कि सामाजिक व्यवहार की मर्यादा तथा औचित्य से ही सामंजस्य की दिशा निश्चित होती है[7]। निष्कर्ष यह है कि रिचर्ड्स की मूल्य कसौटी वैयक्तिक मनोविज्ञान को लेकर चलती है किन्तु उसका सम्बन्ध भी लोक-मंगल से है, अन्यथा वे काव्य-मूल्य-निर्धारण के समय रागों के परिष्कार तथा विकास का तथ्य न लाते, उसकी व्याख्या के समय त्याग की चर्चा न करते तथा काव्य-कसौटी में सार्वजनीनता का तथ्य न लाते[8]। शुक्ल जी के मूल्य की कसौटी लोक-मंगल है, जो सामाजिक मनोविज्ञान को लेकर चलता है[9]।

रिचर्ड्स की मूल्य-दृष्टि देश, काल तथा पात्र के अनुसार परिवर्तित होती रहती है। अत: वह गत्यात्मक कोटि की है[10]। किन्तु शुक्ल जी की मूल्य-

---

1–Principles of Literary Criticism, P. 58. 59, 132,

२—अभिभाषण पृ० ६६, ७०.

3–Principles of Literary Criticism, P. 47, 48, 132,

4– Ibid, P,. 132, 133,

5–Ibid, P,, 52,

6–Ibid, P.. 52,

7, Ibid,P. 56,

8–Ibid, P, 187,

९—चि० प० भा०, पृ० ३०६,

10–Principles of Literary Criticism, P 60,

दृष्टि अपेक्षाकृत अधिक शाश्वत कोटि की है। दोनों की मूल्य-सम्बन्धी धारणाओं का सम्बन्ध नीति-तत्व से है।[1] इसलिए दोनों आचार्य जीवन तथा काव्य का सम्बन्ध नीति से स्थापित करते हैं।[2] रिचर्ड्स् की नीति-धारणा गत्यात्मक तथा विकासशील कोटि की है। वह युग तथा परिस्थिति के साथ बदलती रहती है।[3] शुक्ल जी का नीति-सिद्धान्त अपेक्षाकृत शाश्वत कोटि का है। रिचर्डस् की नीति-व्याख्या मनोवैज्ञानिक ढंग की है, किन्तु शुक्ल जी की नीति-व्याख्या सांस्कृतिक तथा दार्शनिक कोटि की है। शुक्ल जी अपनी मूल्य-धारणा में शिव और सौन्दर्य का अभिन्न सम्बन्ध स्थापित करते हैं।[4] उनकी दृष्टि में सौन्दर्य, मंगल का पर्याय है; जो धर्म में शिव है, वही काव्य मे सुन्दर है। रिचर्डस् ने अपनी मूल्य-धारणा में सुन्दर का सत्य के साथ सामंजस्य स्थापित किया है।[5]

रिचर्डस् का समीक्षा-भवन मूल्य तथा प्रेषणीयता के सिद्धान्तों पर अवलम्बित है,[6] शुक्ल जी का लोक-मंगल तथा रस पर। मानसिक व्यवस्था, विकास, परिष्कार तथा संतुलन रिचर्डस् के मूल्य की आधार-भूमि है। इधर जीवन-सामंजस्य, मानसिक विकास तथा लोक-धर्म शुक्ल जी के लोक-मंगल की आधार-शिला है। रिचर्डस् के प्रेषणीयता-सिद्धान्त का सम्बन्ध कलात्मक-भाव या अनुभूति से है।[7] उसने कला द्वारा प्रेषित अनुभूति को सामान्यीकृत अनुभूति Standard experience. अथवा कल्पनात्मक अनुभूति Imaginative experience. अभिहित किया है।[8] इसे ही शुक्ल जी रस कहते हैं। जैसे रिचर्डस् काव्यानुभूति को कल्पनात्मक अथवा सामान्यीकृत कोटि का कहते हैं[9] तद्वत् शुक्ल जी भी।[10] शुक्ल जी के समान रिचर्डस् को भी साधारणीकरण की प्रक्रिया मान्य हैं, किन्तु शुक्ल जी के समान उसका विस्तृत विवेचन उन्होंने नहीं किया है।[11]

---

१—चिं० प० भाग, पृ० २३७. & Principles of Lit. Criticism, p. 58, 60, 62. २—का० में रह०, पृ० १०. & Ibid, P. 59, 34.

3—Principles of Lit. Criticism, P, 60.

४—का० में रह०, पृ० ४, १०.

5—Principles of Literary Criticism, P. 264, 269.

6—Ibid, P. 25, 7—Ibid, P. 25. 8. Ibid, 227, 237.

9—Ibid, 227, 237. १०—चिं० प० भाग, पृ० ३३७, ३६१, ३६२.

11 Principles of Literary Criticism P 61.

काव्यानन्द की दशा में पाठक और कवि की अनुभूति का तादात्म्य दोनों मानते हैं।[१] दोनों की दृष्टि में काव्यानुभूति या रसानुभूति सौन्दर्यानुभूति कोटि की होती है।[२] रिचर्ड्स के अनुसार काव्यानुभूति निर्वैयक्तिक, निस्संग,[3] रमणीय,[४] चित्तविकासक,[५] संश्लिष्ट,[६] वृत्ति-व्यवस्थापक,[७] परिष्कृत,[८] मूल्यवान,[९] अखण्ड,[१०] नवनवोन्मेषशालिनी,[११] प्रभविष्णु,[१२] अन्वितिपूर्ण,[१३] रचनात्मक[१४] तथा संविद्विश्रान्ति[१५] कोटि की होती है। ये सब विशेषतायें शुक्ल जी के रसस्वरूप में भी मिलती हैं, जिनका विवेचन सिद्धान्त-निरूपण वाले अध्याय में हो चुका है। शुक्ल जी रसानन्द को हृदय की मुक्तावस्था कहते हैं, रिचर्ड्स उसे मानसिक वृत्तियों का सामंजस्य कहते हैं।[१६] मनोवैज्ञानिक व्याख्या का बहुत अधिक सहारा लेने के कारण रिचर्ड्स ने काव्यानुभूति का सम्बन्ध स्नायुमण्डल से स्थापित किया है।[१७] किन्तु शुक्ल जी काव्यानुभूति का सम्बन्ध स्नायुमण्डल से नहीं स्थापित करते। दोनों काव्य में बुद्धि-तत्व को स्वीकार करते हुए भाव को ही अधिक महत्व देते हैं।[१८] दोनों ने काव्य के प्रभाव का विस्तार से विचार किया है।[१९] कविता के आस्वादन को दोनों आचार्य सामान्य सहृदय की वस्तु मानते हैं।[२०] दोनों कल्पना को लौकिक, रचनात्मक, अनुभूति-प्रेरित, मूर्तविधायक, भाव-संचार में सहायक तथा काव्य-तत्व-सम्बन्ध-व्यवस्थापक कोटि की मानते हैं।[२१]

---

१–चि० प० भाग, पृ० ३१५. & Principles of Lit. Criticism, P. 176,177.

२—चि० प० भाग, पृ० २२५, & Ibid, P. 248,

3—Principles of Lit. Criticism, P. 248.

4—Ibid. P. 252, 5—Ibid. P 237

6—Ibid. P. 242. 7—Ibid. P. 234. 8—Ibid. P 243

9—Ibid. p. 248. 10–Ibid. p. 189. 11—Ibid. 241.

12 & 13—Ibid. p. 242. 14—Ibid. p. 237.

15—Ibid, p, 264, 16—Ibid, p, 237; 17—Ibid, p, 191, 262,

१८—रस-मीमांसा, पृ० ९०, & Ibid. p, 128,

१९—चि० प० भाग, पृ० २१८, २१९, & Ibid. p, 25 to 33.

२०—चि० प० भाग, पृ० ३२३. & Ibid, p. 213.

२१ चि० प० भाग पृ० २१९ से २२१ & Ibid p 239 to 253

दोनों आचार्यों की दृष्टि में प्रेषणीयता के साधन, काव्य के कलात्मक तत्व—छंद, अलंकार, रीति, संगीत-तत्व आदि हैं[१]। प्रेषणीयता की प्रक्रिया में भावात्मक भाषा का प्रयोग दोनों को मान्य है[२]। कविता के लिए लय, छन्द दोनों अनिवार्य समझते हैं। नवीन छन्दों के आविष्कार तथा प्रयोग का दोनों समर्थन करते हैं[३]। काव्य में शब्द-शक्ति के महत्व पर दोनों समान रूप से बल देते हैं[४]। काव्य में विषय की प्रधानता दोनों को मान्य है[५]।

शुक्ल जी ने कविता की परिभाषा सहृदय की दृष्टि से की है; रिचर्ड्स ने कवि की दृष्टि से परिभाषा की है। शुक्ल जी अपनी परिभाषा में काव्य के भाव तथा कला दोनों पक्षों का निरूपण करते हैं, किन्तु रिचर्ड्स कवि के अनुभूति-पक्ष का ही निरूपण करते हैं[६]। रिचर्ड्स की भांति शुक्ल जी कविता को मूर्त अनुभूति मानते हुए भी उसे स्नायविक क्रिया तक घटाने को तैयार नहीं। रिचर्ड्स की दृष्टि में कविता का लक्ष्य है—मानव-संवेदनाओं का न्यूनातिन्यून दमन करते हुए उनका समीकरण करना[७]। शुक्लजी की दृष्टि में कविता का लक्ष्य है—मनुष्य के हृदय को स्वार्थ-संबंधों के संकुचित मंडल से ऊपर उठाकर लोक सामान्य भावभूमि पर ले जाना जहां हमारे मनोवेगों का परिष्कार, तथा अशेष सृष्टि के साथ हमारा रागात्मक संबंध स्थापित हो जाता है[८]। कविता-लक्ष्य के निरूपण में रिचर्ड्स के सम्मुख केवल व्यक्ति है, शुक्ल जी के सम्मुख व्यक्ति और समाज दोनों। कविता की व्याख्या में रिचर्ड्स ने वैयक्तिक मनोविज्ञान Individual Psychology का सहारा लिया है, शुक्ल जी ने सामाजिक मनोविज्ञान का। कविता की अलौकिकता का खण्डन करते हुए भी

---

१—सूरदास, पृ० २००. & principles of Lit. Criticism, p. 244.

२—चि० प० भाग, पृ० २२६. & Pbid. p. 267

३—का० में रह०, पृ० १३५. & Ibid. p. 139, 141.

४—अभिभाषण, पृ० ८४. & Ibid. p. 267, 268,

५—रस-मीमांसा, पृ० १०६. & Ibid. p. 214.

६—चि० प० भाग, पृ० १६३. & Ibid p, 226,

७—Principles of Lit Criticism. p, 132,

८—चि० प० भाग, पृ० १६३

शुक्ल जी उसे कभी कभी इस लोक से ऊपर उठा ही देते हैं[1], रिचर्ड्स उसे मनुष्य-लोक तक सीमित रखता है[2]।

यदि रिचर्ड्स की दृष्टि मुख्यतः साहित्य के मूल्य की व्याख्या करने में लगी है तो शुक्ल जी की दृष्टि रस-सिद्धान्त की सार्वभौम-व्याप्ति सिद्ध करने में। रिचर्ड्स की समीक्षा-दृष्टि में मनोवैज्ञानिक पक्ष की प्रधानता है, तो शुक्ल जी की दृष्टि में नैतिक पक्ष की। कविता के मूल्य का स्पष्टीकरण रिचर्ड्स मनोविज्ञान के माध्यम से करते हैं तो शुक्ल जी नीति के माध्यम से। रिचर्ड्स में सैद्धान्तिक विवेचन की शक्ति अधिक है किन्तु शुक्ल जी में सैद्धान्तिक तथा व्यावहारिक दोनों प्रकार के विवेचनों की शक्तियां सम कोटि की हैं। समीक्षा-जगत में रिचर्ड्स की महत्ता मुख्यतः चार बातों में है: —

१—समस्या की तह तक जाने में,

२—ठीक ठीक प्रश्न उठाने में,

३—मनोवैज्ञानिक विश्लेषण की अपूर्व क्षमता में, और

४—समुचित निष्कर्षों के आनयन में।

उसी प्रकार शुक्ल जी की महत्ता समीक्षा-क्षेत्र में मुख्यतः चार बातों में है :—

१—किसी समस्या के मूल को पकड़ने में,

२ विस्तृत व्याप्ति में,

३—तार्किक विश्लेषण में, और

४—विश्लेषण के आधार पर उपयुक्त निष्कर्ष निकालने में।

पश्चिमी समीक्षकों के समीक्षा-सिद्धान्तों के साथ शुक्ल जी के समीक्षा-सिद्धान्तों के तुलनात्मक-अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलता है कि वे अपने समीक्षा-सिद्धान्तों के मौलिक चिन्तन तथा व्यापक विश्लेषण के आधार पर पश्चिमी समीक्षा के प्रथम श्रेणी के समीक्षकों के बीच भी बहुत ही उच्च स्थान पाने के अधिकारी हैं।

---

१—का० में रह०, पृ० ८१,

2 Pr nciples of L t Cr t cism p 133

# नवां अध्याय

## सैद्धान्तिक समीक्षा को आचार्य शुक्ल की देन

### भारतीय समीक्षा-शास्त्र का पुनर्निर्माण :—

शुक्ल जी के समीक्षा-सिद्धान्तों के अनुशीलन सम्बन्धी पूर्व अध्यायों के विवेचन से यह निष्कर्ष निकलता है कि उनका समस्त समीक्षा-कार्य नव-युग के सच्चे नवोत्थानवादी स्वतन्त्र चिन्तक का है। उन्हें केवल प्राचीन मत का उद्घाटक या विश्लेषक मानना ही उचित नहीं है, क्योंकि उन्होंने लक्षण-ग्रन्थों के स्थूल निरूपण में जकड़ी; रस, अलंकार, गुण, रीति आदि की सूची में आबद्ध संस्कारहीन हिन्दी-समीक्षा को नये रूप में अवतरित किया; मृतप्राय साहित्य-परम्परा को सजीव किया; प्राणहीन साहित्य-शास्त्र की पदावलियों में नया अर्थ भरकर उन्हें नई सजीवता प्रदान की; रस, अलंकार, रीति, गुण, औचित्य, ध्वनि तथा वक्रोक्ति को लक्षण ग्रन्थों वाले निःशक्त रूपों में रहने न देकर उन्हें नवीन प्राणों से अनुप्राणित किया;[1] उन्हें मनोवैज्ञानिक दीप्ति से भरकर ऊँची मानसिक भूमि पर प्रतिष्ठित किया; साहित्य-सिद्धान्तों की विपर्यस्त तथा विश्लिष्ट परम्परा को रस के माध्यम से संश्लिष्ट किया; अन्तर्दृष्टि रहित हिन्दी-समीक्षा को साहित्य के सभी तत्वों, सिद्धान्तों, अंगों तथा स्वरूपों के नवीन विन्यास द्वारा नव्य दृष्टि प्रदान की; भारतीय काव्यशास्त्र की युग की आवश्यकतानुसार नई रूपरेखा प्रस्तुत की तथा पूर्ववर्ती समीक्षकों के समीक्षा-कार्यों का पूर्ण समाहार करके एक नये समीक्षादर्श का निर्माण किया।

### हिन्दी-समीक्षा को स्वतन्त्र दृष्टि :—

हिन्दी-समीक्षा के ऐसे संक्रान्ति-काल में आचार्य शुक्ल का आगमन हुआ जब कि कुछ समीक्षक पश्चिमी समीक्षा-सिद्धांतों की चकाचौंध में दिग्भ्रांत हो रहे थे; कुछ प्रगति-अगति का बिना विचार किये हुए रूढ़ि की उपासना कर रहे थे; ऐसे परिवर्तन, भ्रांति एवं अव्यवस्था के युग में शुक्ल जी ने हिन्दी-समीक्षा को एक निश्चित, सुव्यवस्थित एवं सुदृढ़ भूमिका पर प्रतिष्ठित किया; हिन्दी-समीक्षकों में भारतीय साहित्य-सिद्धांतों में विश्वास करने की शक्ति उत्पन्न की तथा बलपूर्वक इस बात को कई अवसरों पर कहा कि हमारे साहित्य-

---

१ हि० सा० बीसवीं शताब्दी पृ० ५८ ६६.

शास्त्र का एक स्वतंत्र रूप है, उसके विकास की प्रणाली भी स्वतन्त्र है, उसके विकसित रूप को जब हम सूक्ष्मता से पहचान लेंगे[1], तभी दूसरों के साहित्य के स्वतंत्र पर्यालोचन द्वारा अपने साहित्य के उत्तरोत्तर विकास का विधान कर सकेंगे। हमें अपनी दृष्टि से दूसरे देशों के साहित्य को देखना होगा, दूसरे देशो की दृष्टि से अपने साहित्य को नहीं। साहित्य-शास्त्र अथवा साहित्यिक दृष्टि वस्तुतः सांस्कृतिक अभिव्यक्ति का एक मार्ग है, और प्रत्येक देश की सांस्कृतिक दृष्टि अपनी स्वतंत्र सत्ता रखती है। भारतीय साहित्य हमारे राष्ट्रीय संस्कृति की उपज है, अतएव उसका मानदण्ड भी यथा सम्भव राष्ट्रीय ही होना चाहिए। उन्होंने दृढ़ता के साथ एक वैज्ञानिक साहित्य-विचारक के रूप में यह कहा कि किसी देश के साहित्यिक सिद्धान्त उस देश के सर्जनात्मक साहित्य के आधार पर बनते हैं।[2] अतएव जब हम रचना के क्षेत्र में इयत्ता रखते हैं तब हमें सैद्धान्तिक चिन्तन में भी स्वतन्त्र इकाई रखनी ही चाहिये। किन्तु इसका यह अर्थ वे कदापि नहीं लेते थे कि हम पुराने सिद्धांतो के वशवर्ती हो जाँय, आगे का अनुशीलन स्थगित कर दें। जो कुछ हमारे यहां है, वह अप्रतिम है, अद्वितीय है—उसमें कुछ घटाने बढ़ाने को शेष नहीं, इस रूढ़िवादी विचारधारा को माननेवाले वे नहीं थे। ज्ञान का आलोक चाहे जिस दिशा से मिले, उसको लेने के लिये वे सदैव तैयार रहते थे, किन्तु उसको अपने सांचे में ढालकर। वे स्वतंत्र प्रगति, स्वतंत्र विकास के समर्थक थे, पर अन्धानुकरण को वे मस्तिष्क-शून्यता तथा पराक्रांत हृदय का घोर नैराश्य समझते थे। इसीलिए वे मौलिक सिद्धांत राष्ट्रीय ही बनाये रखना चाहते थे, पर उसमें आवश्यकतानुसार परिष्कार, सुधार, विस्तार, समन्वय आदि के समर्थक थे। तात्पर्य यह कि वे भारतीय समीक्षा में भारतीय साँचे को ही बना रहने देना चाहते थे। यही नहीं उन्होंने इस साँचे के लिए यह दावा भी किया कि भविष्य की हिंदी-साहित्य-समीक्षा का निर्माण तथा विकास इसी के आधार पर हो सकता है। इतना ही नहीं इससे आगे बढ़कर उन्होंने यह भी सिद्ध किया कि भारतीय समीक्षा का मुख्य सिद्धान्त—रस-सिद्धांत, विश्व-समीक्षा का मानदण्ड बनने का सामर्थ्य रखता है[3] और इसी निकष पर उन्होंने विदेशी कवियों, कृतियों तथा विभिन्न वादों को परखते हुए भारतीय समीक्षा की विश्वात्मकता को सिद्ध किया। इस सिद्धान्त के व्यापक विश्लेषण द्वारा शुक्ल जी ने हिन्दी-समीक्षा को जो व्यापक अन्तर्दृष्टि प्रदान की, वह भारतीय सकी

---

१—का० में रहस्यवाद पृ० १४८

२ में रहस्यवाद पृ० ६३ ३ १७ा पृ० ६६

आधुनिक भाषा के साहित्य में नहीं है। आज हिन्दी में प्रभाव, आस्वाद, भाव-व्यंजना, सौन्दर्यानुभूति, काव्यानुभूति, आनन्द-तत्व आदि के विवेचन में रसतत्व ही घूम फिर करके विवेचित होते हैं। इस दृष्टि को शुक्ल जी का प्रसाद समझना चाहिए। उनके द्वारा स्थापित साहित्यिक काव्यादर्श पर हिन्दी की आधुनिक साहित्य-समीक्षा चल रही है, जो शुक्लाश्रित समीक्षा कही जाती है। शुक्ल जी ने समीक्षा-सम्बन्धी जो प्रतिमान स्थापित किया वह अनेक झोंके-झकोरे खाने के बावजूद भी आज तक अटूट बना हुआ है[1]। आधुनिक हिन्दी के लब्धप्रतिष्ठ प्रायः सभी समीक्षक शुक्ल जी के विचार-पथ को पकड़कर आगे बढते जा रहे हैं। अपने मतों की प्रामाणिकता में वे आज शुक्ल जी को अधिक उद्धृत करते हैं। वे अपनी समीक्षा-सम्बन्धी विशेषतायें शुक्ल जी के आदर्श पर निर्मित करने में प्रयत्नशील हैं। हिन्दी-समीक्षा के लिए मानो शुक्ल जी प्रकाश-स्तम्भ सिद्ध हो रहे हैं। उनके समस्त अनुशीलनों में एक ऐसा सांस्कृतिक तथा साहित्यिक आदर्श वर्तमान है जिसकी प्रेरणा-शक्ति अक्षय कोटि की है। इसलिए उनकी समीक्षा आधुनिक समीक्षकों तथा साहित्यकारों के लिए प्रेरणा-स्रोत सिद्ध हो रही है।

## पुष्ट तथा व्यापक सैद्धान्तिक आधारः—

आचार्य शुक्ल एक महान आलोचक या पंडित ही नहीं वरन् सच्चे अर्थ में हिन्दी-समीक्षा के सच्चे आचार्य थे। उन्होंने अपनी सैद्धान्तिक समीक्षा में जो आदर्श रखा, जिन सिद्धान्तों का विवेचन किया, जिस सिद्धान्त को प्रमुख तथा जिनको गौण स्थान दिया, उन्हीं के अनुसार व्यावहारिक समीक्षा का कार्य सम्पादित कर व्यवहार में भी साहित्य-सिद्धान्तों का आचरण करना सिखलाया। इस प्रकार उन्होंने अपने साहित्यिक अनुशीलना में दार्शनिक और साहित्यिक निष्पत्तियों के साथ सैद्धान्तिक तथा व्यावहारिक समीक्षा को एक ही भूमिका पर प्रतिष्ठित किया। इससे उनके विवेचनों में कहीं विरोध नहीं आने पाया, उनकी व्यावहारिक समीक्षायें सांस्कृतिक तथा साहित्यिक परम्परा पर प्रतिष्ठित हुईं तथा उनमें जीवन सम्बन्धी और कला सम्बन्धी मूल्यों का आकलन समान मात्रा में हुआ। कवियों तथा कृतियों की धारा-वाहिक समीक्षा करने में शुक्ल जी ने जिस व्यावहारिक समीक्षा-पद्धति का आविर्भाव किया उसकी श्रेष्ठता का मूल कारण उसका पुष्ट सैद्धान्तिक आधार है, जो मानवतावाद की व्यापक भूमि को स्पर्श करता हुआ लोकादर्श तथा रसादर्श के स्तम्भों पर प्रतिष्ठित है, जिसमें

१ नया साहित्य नये प्रश्न पृ० ४८८

प्राचीन तथा नवीन, प्राच्य तथा प्रतीच्य काव्य-सिद्धान्तों का ही नहीं वरन् स्वानुभूत काव्य-सिद्धान्तों का भी समन्वय किया गया है[1]। कहने की आवश्यकता नहीं कि हिन्दी-समीक्षा का इतना व्यापक रूप तथा इतना पुष्ट सैद्धान्तिक आधार पहली बार शुक्ल जी द्वारा मिला। शुक्ल जी के पूर्व हिन्दी-समीक्षा लक्षण-ग्रन्थों में गिनाये रसों, अलंकारों, रीतियों, छन्दों आदि के आधार पर बहुत ही स्थूल तथा बहिरंग कोटि की होती थी, शुक्ल जी ने उसे लक्षण-ग्रन्थों की यंत्रगतिक परम्परा से बाहर निकालकर, काव्य-कला के विवेचन का आधार जीवन बनाकर, साहित्यिक तथा सांस्कृतिक मूल्यांकन की एक शृंखला में आबद्धकर अंतरंग कोटि का बनाया। इसलिए इनकी समीक्षा में जीवन-शक्तियों का जितना अधिक संयोग मिलता है, उतना किसी दूसरे हिन्दी-समीक्षक की समीक्षा में नहीं मिलता। शुक्ल जी अपनी व्यावहारिक समीक्षा-कृतियों में साहित्येतर वादों से कभी अभिभूत नहीं हुए। इसी कारण वे साहित्य की रूपगत, शैलीगत, भावगत तथा विचारगत व्याख्या करके व्यावहारिक समीक्षा की साहित्यिक शैली निर्मित करने में समर्थ हुए। शुक्ल जी के पूर्व के हिन्दी-समीक्षक बंधे बंधाये पुराने सिद्धान्तों के आधार पर गुण-दोष-निरूपण की स्थूल विवरणात्मक शैली अथवा कवियों के श्रेणी-निरूपण की स्थूल निर्णयात्मक शैली अथवा अपनी रुचि के अनुसार किसी कवि को घटकर या बढ़कर सिद्ध करने के लिए तुलना प्रणाली अथवा अपने ऊपर पड़े हुए किसी कवि के प्रभाव-चित्रण के लिए प्रभावात्मक शैली का प्रयोग अपनी व्यावहारिक समीक्षा में करते थे। शुक्ल जी ने हिन्दी-समीक्षा में पहली बार अपनी व्यावहारिक समीक्षा-कृतियों में सभी समीक्षा-शैलियों का वैज्ञानिक प्रयोग समन्वित ढंग से किया। इसके परिणाम-स्वरूप इनकी समीक्षा का स्वरूप एक ओर विधायक कोटि का हुआ तो दूसरी ओर वह सम्पूर्ण कवि-कर्म के विवेचन को अपनाकर चली, तीसरी ओर उसमें समीक्षक की भावना की सचाई सुरक्षित रही; उसमें कवि की कोई मार्मिक विशेषता ओझल नहीं होने पाई तथा उसकी प्रमुख विशेषतायें बहुत निखर कर स्पष्ट हुईं, साथ ही कवि के अभावों अथवा दोषों के निरूपण से उसका स्वरूप संतुलित कोटि का बन गया।

## शोधवृत्ति तथा साहित्यिकता का समन्वय :—

शुक्ल जी की व्यावहारिक समीक्षा-कृतियों में शोध-वृत्ति तथा साहित्यिकता दोनों का मणि-कांचन संयोग है। ये दोनों वृत्तियां शुक्ल जी के पू[र्व] किसी

---

1 समीक्षा-कृतियों वाले अध्याय—जायसी ग्रंथावली की भूमिका का विवेचन सम्बन्ध अंश

समीक्षक की समीक्षा में एकत्र नहीं मिलतीं। उन्होंने अपनी व्यावहारिक समीक्षा-कृतियों में साहित्यात्मा के विवेचन के साथ-साथ उन कृतियों में प्रयुक्त साहित्य-सम्बन्धित अन्य विषयों का सौन्दर्य उद्घाटित करके 'अन्तर्भाव्यं समीक्षा अवान्तरार्थ विच्छेदश्चसा' को सम्यक् रूप से चरितार्थ किया। साहित्य तथा जीवन के इतने पक्षों का उद्घाटन शुक्ल जी के पूर्ववर्ती किसी दूसरे भारतीय समीक्षक की समीक्षा में नहीं मिलता। जायसी की समीक्षा में शुक्ल जी ने जायसी की तुलना संस्कृत, अंग्रेजी, फारसी, अरबी, उर्दू तथा अन्य हिन्दी के कवियों से, एवं एशिया तथा योरोप के विभिन्न दार्शनिक मतों से उनके दार्शनिक मत की तुलना करके हिन्दी समीक्षा को विश्व-समीक्षा की भूमिका पर प्रतिष्ठित करने का प्रयत्न किया है।

## हिन्दी-साहित्य की प्रकृति तथा सम्पत्ति की रक्षा :—

शुक्ल जी का इतिहास तत्कालीन हिन्दी-समीक्षा के विकास की चरम परिणति को प्रस्तुत करता है। रस की व्यापक दृष्टि अपनाने के कारण तथा उसके प्रति अनन्य रहने के कारण शुक्ल जी को अपने इतिहास में साहित्यिक तथा असाहित्यिक कृतियों के निराकरण में जितनी सफलता मिली है, उतनी किसी अन्य इतिहासकार को नहीं मिली। रस-सिद्धांत को अंगी सिद्धांत बनाने के कारण वे हिन्दी-साहित्य की अमूल्य निधियों को पहचानने में ही समर्थ नहीं हुए वरन् अपने समय की साहित्यिक रुझानों, उलझनों, समस्याओं तथा प्रश्नों को रस-पद्धति के मार्ग-प्रदर्शन में हल करते हुए उसकी आधुनिक गति-विधि के पथ-प्रदर्शन तथा नियंत्रण में भी सफल हुए। इस प्रकार उन्होंने अपने इतिहास द्वारा हिन्दी-साहित्य तथा भाषा की प्रकृति तथा सम्पत्ति को पहचानना सिखाया तथा उसकी रक्षा एवं विकास का मार्ग बताया।

## साहित्य-रूपों की अभिनव प्रतिष्ठा :—

शुक्ल जी ने अपने इतिहास में जैसी साहित्यिक स्थापनायें की हैं, प्राचीन तथा नवीन कवियों का जैसा विश्लेषण किया है, साहित्य की विभिन्न शाखाओं की मीमांसा में जैसी सहज नूतन उद्भावना का परिचय और संकेत दिया है वैसा आज तक कहीं किसी दूसरे साहित्य के इतिहास-ग्रन्थ में नहीं मिलता।[१] आधुनिक युग में शुक्ल जी ने उपन्यास, कहानी का जैसा वर्गीकरण कर दिया, कविता का जैसा निरूपण प्रस्तुत कर दिया, निबन्ध का जैसा स्वरूप निरूपित

---

१.—आज, कारा विशेषांक, १७ फरवरी १६५७, महान आलोचक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल विश्वनाथ प्रसाद मिश्र

कर दिया, हिन्दी-समीक्षा का जैसा व्यक्तित्व प्रतिष्ठित कर दिया, पश्चिम के कलावादी तथा व्यक्तिवादी एकांगी वादों का जिस निर्भीकता तथा आत्म-विश्वास के साथ खण्डन कर दिया, उस युग की साहित्यिक धाराओं, प्रवृत्तियों तथा समस्याओं का जैसा निरूपण प्रस्तुत कर दिया वैसा किसी दूसरे इतिहास-ग्रन्थ में नहीं मिलता।

## साहित्य-इतिहास विधायक दृष्टिकोण का निर्माण :—

साहित्य को विकासमान सत्ता मानने के कारण शुक्ल जी को साहित्य-इतिहास-विधायक दृष्टिकोण के निर्माण में जितनी सफलता मिली उतनी किसी दूसरे इतिहासकार को नहीं मिली। इसका प्रमाण यह है कि हिन्दी साहित्य के इतिहास में शुक्ल जी द्वारा स्थापित साहित्य-इतिहास के कालविभाजन का सिद्धान्त आज भी चल रहा है। उनके द्वारा किया गया हिन्दी-साहित्य की मुख्य धाराओं का विभाजन हिन्दी-साहित्य के अन्य इतिहास-ग्रन्थों में अपने मूल रूप में कायम है। उन्होंने साहित्य-इतिहास के अध्ययन की जैसी सुसंगठित, व्यवस्थित तथा वैज्ञानिक पद्धति अपने इतिहास में निर्मित कर दी, वैसी किसी दूसरे इतिहास-ग्रन्थ में नहीं मिलती।[१] इसीलिए उनके इतिहास-लेखन की पद्धति पर ही आगे के साहित्य-इतिहासकारों ने अपने साहित्य-इतिहास सम्बन्धी ग्रन्थों की रचना की। उनकी इतिहास-लेखन-प्रणाली ही अद्यावधि इतिहास-लेखन की आदर्श तथा प्रामाणिक प्रणाली हिन्दी-साहित्य में मानी जा रही है।

## सांस्कृतिक पीठिका :—

जातीय जीवन की सांस्कृतिक पीठिका तथा राष्ट्रीय समस्या को सदा समक्ष रखने के कारण तथा उसी आधार पर प्रत्येक युग की प्रवृत्तियों, कवियों तथा कृतियों की आलोचना करने के कारण शुक्ल जी का इतिहास हमारे जातीय सम्मान के जितना अनुकूल है, वह जातीय एवं राष्ट्रीय मनोबल को दृढ़ करने की जितनी प्रेरणा देता है, वह विदेशी आक्रमणकारियों के विरुद्ध अपनी भाषा, साहित्य, संस्कृति तथा देश की रक्षा तथा विकास के लिए जनता में संघर्ष करने की जितनी भावना भरता है, उतना दूसरा कोई इतिहास-ग्रन्थ नहीं भरता।[२]

---

१—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल और हि० आलोचना : डा० रामविलास शर्मा, पृ० २०२ और २०४

२ वही पृ० २१५ २१६ २१८ २१६

## सर्जनात्मक प्रेरणा :-

शुक्ल जी के इतिहास में लेखक के इतिहासकार तथा आलोचक दोनों प्रकार के व्यक्तित्वों का जैसा सुन्दर समन्वय आदि से अन्त तक मिलता है, वैसा किसी दूसरे साहित्य-इतिहास के ग्रन्थ में नहीं मिलता। फलस्वरूप शुक्ल जी के इतिहास में सम्पूर्ण हिन्दी-साहित्य का इतिवृत्तात्मक इतिहास ही नहीं मिलता, वरन् उसका अभिनव आकलन भी मिलता है। हिन्दी-साहित्य मे शुक्ल जी ही प्रथम आलोचक हैं जिन्होंने प्रयोगात्मक और सैद्धान्तिक समालोचना को एक में मिला दिया है। आलोचना के ये दोनों स्वरूप इतिहास मे भी साथ साथ चलते हैं। फलतः उनका इतिहास उनके सभी मुख्य सैद्धान्तिक मतों को उनके प्रयोग के साथ उपस्थित करने में समर्थ है। इसलिए शुक्ल जी का इतिहास हिन्दी के उच्च कक्षा के विद्यार्थियों तथा अध्यापकों में जितना प्रचलित है, उतना कोई इतिहास-ग्रन्थ प्रचलित नहीं हो सका।

आधुनिक काल में प्रत्येक साहित्य-रूप को समृद्धिशाली बनाने का सुझाव देने के कारण, कवियों, लेखकों के संदेश-निरूपण के ऊपर सर्वाधिक महत्व देने के कारण तथा लोक-मंगल की कसौटी पर काव्य-धाराओं, काव्य-कृतियों तथा कवियों को परखने के कारण शुक्ल जी के इतिहास में सर्जनात्मक सिद्धान्त के ऊपर सबसे अधिक बल पड़ा है। इसलिए इनका इतिहास वर्तमान तथा भविष्य के निर्माण में जितनी प्रेरणा देता है, उतना दूसरा कोई इतिहास-ग्रन्थ नहीं देता।

## सुनिश्चित व्यापक जीवन-दर्शन :-

शुक्ल जी जीवन का लक्ष्य लोक-मंगल तथा उसका साधन लोक-धर्म मानते हैं। काव्य को जीवन का एक साधन मानने के कारण उसका लक्ष्य भी लोक-मंगल निरूपित करते हैं और उसकी सिद्धि के लिए साहित्य में लोक धर्म के तत्वों को अपनाकर चलते हैं। उनका सामाजिक मूल्यवादी दृष्टिकोण इसी से निःसृत हुआ है। शुक्ल जी के पूर्व हिन्दी-समीक्षकों ने साहित्य या समीक्षा को सामाजिक जीवन-शक्ति के स्रोत-रूप में अथवा व्यावहारिक जीवन के मूल्यवान योगदान के रूप में ग्रहण नहीं किया था। काव्य और जीवन में कोई गम्भीर सम्बन्ध न मानने के कारण शुक्ल जी के पूर्ववर्ती समीक्षक काव्य-सिद्धान्तों का विवेचन कोरमकोर शास्त्रीय रूप में करते थे उनकी काव्य परि

भाषा के विवेचन में उक्ति-चमत्कार का प्राधान्य रहता था, उनके रस, अलंकार आदि के विवेचन में पुरानी बातें ज्यों की त्यों दुहराई जाती थीं, सुनिश्चित जीवन-दर्शन के अभाव में वे विभिन्न सिद्धान्तों में समन्वय-स्थापन में असमर्थ हो जाते थे, जीवन-दर्शन के अभाव में पूर्वग्रहीत सिद्धांतों को अपना निजी सिद्धांत बनाने में असमर्थ हो जाते थे, साहित्य के सिद्धांतो को जीवन की सच्ची अनुभूति के अभाव में जीवन-सच्चाई के साथ ग्रहण नहीं कर पाते थे, दार्शनिक अनुभूति के अभाव में उनके काव्य-सत्य जीवन के आंतरिक सत्य से निकल नहीं पाते थे, फलत: वे साहित्य का कोई उदात्त तथा गम्भीर मूल्य निर्मित नहीं कर पाते थे। उनके लक्षण-ग्रन्थों से हम यह जान तो जाते थे कि अमुक उद्धरण अमुक रस का है किन्तु वह रस कितने छिछले अथवा कितने गम्भीर कोटि का है, उसकी अभिव्यञ्जना कितनी शक्तिपूर्ण अथवा जीवन-प्रेरक है, उसमें जीवन की कितनी व्यापकता तथा महानता भरी है अथवा उसका भाव किस महान तथ्य के साथ समन्वित होकर कौन सा जीवनादर्श प्रस्तुत करता है, उस रस की पृष्ठभूमि सामाजिक है या वैयक्तिक, वह किन परिस्थितियों की प्रतिक्रिया है, वह सामाजिक जीवन पर क्या असर डालेगा, वह किस कर्म की ओर उत्तेजित कर रहा है—आदि बातों का ज्ञान उनसे नहीं होता था। भारतेन्दु काल से इस धारणा में कुछ परिवर्तन हुआ और हिन्दी-समीक्षा में नीति, सुरुचि तथा समाज-सुधार का आभास मिला। द्विवेदी-युग में इसने नीतिवादी आंदोलन का रूप धारण किया। उक्त नीतिवादी तथा समाजवादी पक्ष को शुक्ल जी ने जीवन-दर्शन का सुव्यवस्थित आधार देकर साहित्य-दर्शन में प्रतिष्ठित किया और उससे उनकी समीक्षा-सम्बन्धी सभी धारणायें सामाजिक मूल्य के रूप में निर्मित हुईं।

सौन्दर्य को मंगल का पर्याय समझने वाला इनका मत, हृदय-प्रसार तथा तज्जन्य शील-विकास को काव्य का उद्देश्य मानने वाला इनका विचार, लौकिक शवत्व को काव्यादर्श मानने वाला इनका दृढ़ सिद्धांत, लोक-हृदय की पहचान को कवि-कसौटी मानने वाली इनकी धारणा, साहित्य की सामाजिक सार्थकता को सर्वाधिक महत्वपूर्ण मानने वाला इनका विचार, लोक-व्यवहार के साधक रूप में काव्य-प्रयोजन का उल्लेख, अशेष सृष्टि के साथ रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा तथा निर्वाह के साधन रूप में कविता की परिभाषा, लोक-जीवन से अलग शाश्वत भाव-सत्ता का खण्डन, रस का लक्षण सत्वोद्रेक, तथा सत्वोद्रेक से सदाचार का अभिन्न सम्बंध-निरूपण, मनुष्यता की उच्च भूमियों को परिलक्षित करने के रूप में कविता का कार्य निरूपण देश की समस्याओं तथा

समाजिक प्रश्नों को भुलाकर शाश्वत साहित्य रचने के सिद्धान्तों का विरोध, साहित्य या समीक्षा को जीवन या जगत को समझाने वाली वस्तु समझकर उसे दर्शन के समकक्ष रखने वाली उनकी उदात्त धारणा। उनके प्रमुख सिद्धान्त लोक-मंगल के अनुकूल है। उनकी समीक्षा में उक्त मूल्यवादी सुनिश्चित जीवन-दर्शन के प्रयोग से प्रभावपूर्ण अन्विति, समन्वित पूर्ण पूर्वापर सम्बन्ध-निर्वाह, दार्शनिक कोटि की उदात्तता, भव्यजीवनादर्श की प्रतिष्ठा, अन्तरंग कोटि की सूक्ष्मता, जीवन सचाई की झलक, पूर्व विवेचित सिद्धान्तों के ग्रहण करने पर भी अभूतपूर्व मौलिकता, त्रिकालवर्ती विश्वात्मक मूल्यों की प्रतिष्ठा जिस कोटि की हुई वह हिन्दी-समीक्षा में अन्यत्र दुर्लभ है।

## समाजिक जीवन-मूल्यों की प्रतिष्ठा :—

सैद्धान्तिक समीक्षा में सामाजिक मूल्यों की सर्वाधिक प्रतिष्ठा करने वाली, साहित्य-मीमांसा के साथ जीवन मीमांसा को लेकर चलने वाली समीक्षा हिन्दी-साहित्य में शुक्ल जी के मनोविकार सम्बन्धी निबन्धों के रूप में सर्वप्रथम प्रगट हुई जिसमें प्रत्येक भाव की व्याख्या शील-संस्थापक तत्व तथा जीवन-शक्ति-स्रोत के रूप में हुई। समस्त मानव-जीवन के प्रवर्तक भाव या मनोविकार ही माने गये, लोक-रक्षा और लोक-रंजन का सारा ढाँचा इन्हीं पर ठहराया गया, जिसमें प्रत्येक मनोविकार के विभिन्न सामाजिक रूपों का पृथक्करण तथा विश्लेषण उनके सामाजिक मूल्यों के साथ किया गया तथा सामाजिक मूल्यों की शून्यता के कारण उनके वैयक्तिक रूपों का खण्डन किया गया। मनोविकारो के विवेचन के समय शुक्ल जी ने जीवन सम्बन्धी अनेक मूल्यवान विचारों को व्यक्त किया, युग की अनेक समस्याओं के ऊपर सामाजिक तथा राष्ट्रीय ढंग से विचार किया, दर्शन तथा संस्कृति सम्बन्धी गहन प्रश्नों पर बहुत ही गम्भीर तथा उदात्त ढंग से अपना मत व्यक्त किया।

व्यावहारिक समीक्षामें सामाजिक मूल्यों की सर्वाधिक प्रतिष्ठा सर्वप्रथम शुक्ल जी की तुलसी की आलोचना के रूप में तुलसी–ग्रन्थावली की भूमिका में प्रगट हुई। व्यावहारिक समीक्षा में साहित्य-विवेचन के साथ साथ संस्कृति, धर्म, लोक-मर्यादा, दर्शन, जातीयता, ज्ञान, भक्ति, कर्म, शील-साधना आदि की चर्चा सर्वप्रथम शुक्ल जी ने ही की। इसके पूर्व रामचरित मानस धर्म-ग्रन्थ के रूप में समादृत होता था, किन्तु शुक्ल जी की व्यावहारिक समीक्षा के पश्चात् उसका अध्ययन सामाजिक मूल्यों तथा सम्बन्धों की व्याख्या-रूप में तथा उसका विवेचन सामाजिक जीवन के पथ प्रदर्शक रूप में होने लगा।

शुक्ल जी के सामाजिक जीवनदर्शन से उद्भूत उनके समीक्षागत सामाजिक मूल्यवादी दृष्टिकोण का परवर्ती काल मे सर्वाधिक विकास हुआ। उनके साहित्यगत जीवन-मूल्यों के प्रभाव के फलस्वरूप हिन्दी-आलोचना भी साहित्य को जीवन की व्याख्या मानकर चलने लगी, जीवन और आलोचना में क्रमशः घनिष्ठ सम्बध स्थापित होता गया, समीक्षा साहित्य ही नहीं वरन् जीवन और जगत के मूल्यो को भी यथाप्रसंग स्पष्ट करने लगी, समीक्षा में सामाजिक सपर्क का आवाहन प्रबल रुप में किया गया, साहित्य जीवनगत मूल्यों की प्रतिष्ठा करने के कारण राष्ट्रीय, सांस्कृतिक, धार्मिक तथा राजनीतिक समस्याओं को सुलझाने का माध्यम माना जाने लगा, साहित्य जीवन के सूक्ष्म तत्वों तथा रहस्यों को प्रगट करने का माध्यम स्वीकृत हुआ तथा कला की समीक्षा में जीवन की उपयोगिता को स्थायी स्थान प्राप्त हुआ। शुक्ल जी की समीक्षा-शैली के अनुकरण के फलस्वरूप सैद्धान्तिक तथा व्यावहारिक दोनों प्रकार की समीक्षाओं में हिन्दी-समीक्षक साहित्य-मीमांसा के साथ साथ जीवन-मीमांसा को लेकर चलने लगे।

## लोक-मंगल तथा लोक-मर्यादा की साहित्यिक मानों के रूप में प्रतिष्ठा :—

लोक-मंगल तथा लोक-मर्यादा का शुक्ल जी ने साहित्यिक मानों में सर्वाधिक उपयोग किया है। उनके सभी मानों में परवर्ती समीक्षकों की उनकी जैसी आस्था नहीं रही किन्तु उनके साहित्यिक मानों ने परवर्ती आलोचकों में नवीन सामाजिक मानों को खोजने की प्रेरणा उत्पन्न कर दी है, जीवन में सदाचार की प्रेरणा देने वाले, लोक-मंगल की स्थापना में योग देने वाले, राष्ट्रीय समस्याओं तथा प्रश्नों के सुलझाव में सहायता पहुंचाने वाले साहित्य की उत्कृष्टता आज सभी लब्धप्रतिष्ठ आलोचकों को मान्य है। यह शुक्ल जी की मूल्यवादी समीक्षा का प्रभाव है। उनकी वैधानिक आलोचना को तो बहुत से परवर्ती आलोचकों ने बहुत अधिक अपनाया है। हां शुक्ल जी जैसी गम्भीरता, उदात्तता, तथा व्यापकता का उनमें अभाव है। उक्त विवेचन का तात्पर्य यह कि शुक्ल जी ने अपने लोक-धर्म के आधार पर लोकवादी मूल्यों की प्रतिष्ठा करने वाली जिस समीक्षा की उद्भावना की उसमें वर्तमान तथा भविष्य की प्रगति की अक्षय निधि वर्तमान है। वह इस युग की स्थायी सम्पत्ति है, इसी कारण उसका आश्रय लेकर आज भी हिन्दी समीक्षा आगे बढ़ रही है।

## आधुनिक समीक्षा की प्रेरणा-शक्तियों की सन्निहिति :—

आधुनिक समीक्षा की प्रगति तथा विकास की स्वस्थ प्रेरणा-शक्तियों को शुक्ल जी की समीक्षा में ढूँढना उनके समीक्षा-कार्य का उचित मूल्यांकन करना है। वे हिन्दी-समीक्षा के विकास में उस अवस्था के द्योतक हैं जिसमें आलोचना की एक पद्धति अपनी चरम सीमा को पहुँच जाती है तथा परवर्ती काल की अनेक पद्धतियाँ और शैलियाँ उसी से स्फूर्ति और प्रेरणा प्राप्त करके विकसित होती हैं। शुक्ल जी की समीक्षा का जीवन-दर्शन तथा उसका साहित्य सम्बन्धी सैद्धान्तिक आधार व्यापक दृष्टिकोण से देखने पर आज की हिन्दी-समीक्षा का आधार-स्तम्भ प्रतीत होता है। हिन्दी आलोचना के तथा-कथित नवीन सम्प्रदाय अभी तक ऐसा कोई प्रौढ़ जीवन-दर्शन नहीं दे सके हैं जो हमारी राष्ट्रीय प्रकृति तथा संस्कृति के अनुकूल हो तथा जिसके ऊपर भारतीय कही जाने वाली हमारी राष्ट्रीय समीक्षा-पद्धति अधिष्ठित की जा सके।

## सैद्धान्तिक समीक्षा की मौलिकता :—

शुक्ल जी की सैद्धान्तिक समीक्षा में किसी अभूतपूर्व मौलिक सिद्धांत की उद्भावना नहीं है, किन्तु इससे उनकी महत्ता मौलिक चिन्तक के रूप में किसी प्रकार घटती नहीं, क्योंकि जिस जाति या देश के पास दो सहस्र से अधिक वर्षों का साहित्य-चिन्तन भरा पड़ा हो, जिसमें एक से एक उदात्त सिद्धांत आविष्कृत हो चुके हों, उस देश के साहित्य-चिन्तक के लिए सर्वथारूपेण किसी मौलिक सिद्धांत की उद्भावना का अवसर बहुत ही कम रहता है। ऐसी स्थिति में उसकी मौलिकता की परीक्षा सर्वप्रथम मूल तथा व्यापक सिद्धांत के ग्रहण से होती है, तदनन्तर उस सिद्धांत के विवेचन में प्रयुक्त उसकी मौलिक सामग्री तथा मौलिक विवेचन-शैली से होती है। इसके पश्चात् उसकी मौलिकता का परिचय उस मूल सिद्धांत की युगानुरूप नवीन व्याख्या, उसके नवीन महत्व-प्रतिपादन, नवीन सम्बंध-स्थापन, नवीन संश्लेषण, नवीन बल, उसकी त्रुटियों के दूरीकरण के प्रयत्न तथा उसके अंतर्गत की गई नवीन उद्भावनाओं से मिलता है। उपर्युक्त दृष्टियों से जब हम शुक्ल जी की सैद्धांतिक समीक्षा-सम्बन्धी मौलिकता पर विचार करते हैं तो यह विदित होता है कि शुक्ल जी भारतीय साहित्य-समीक्षा के मूल सिद्धान्त—रस-सिद्धांत के व्यापक स्वरूप को ग्रहण करने में समर्थ हैं।

## रस-सिद्धान्त की व्यापकता :—

शुक्ल जी ने रस-सिद्धांत को इतना व्यापक स्वरूप दिया है कि जिसमें काव्य

के सभी तत्व-अलंकार, रीति, गुण, ध्वनि, औचित्य, वक्रोक्ति, कल्पना, अनुभूति, सौन्दर्य-तत्व, वर्ण्य, घटना, चरित्र-चित्रण, जीवन-संदेश आदि तथा जीवन के समग्र तत्व—मनोवैज्ञानिक, सांस्कृतिक, युग-चेतना-तत्त्व, दार्शनिक तथ्य, ऐतिहासिक तत्व आदि समाहित हो जाते हैं; जिसमें पूर्व तथा पश्चिम, प्राचीन तथा नवीन सभी प्रकार के काव्यों की सम्पूर्ण सम्पदायें तथा विशेषतायें समन्वित होकर काव्य-समीक्षा का इतना व्यापक प्रतिमान तैयार करती हैं[1] कि जिसके द्वारा संसार भर के सब प्रकार के साहित्यों की परीक्षा हो सकती है। जीवन की दृष्टि से शुक्ल जी इसमें सब प्रकार के विचारों तथा सिद्धान्तों के समन्वय की शक्ति भरते हैं, इसमें लोक-जीवन तथा व्यक्ति-जीवन के संश्लेषण की क्षमता सिद्ध करते हैं, इसमें जीवन के आदर्श तथा यथार्थ[2] दोनों पक्षों का समावेश करते हैं, इसमें यथासम्भव नये जीवन तथा नये विचारों की सन्निहिति की व्याप्ति प्रतिपादित करते हैं तथा अन्ततोगत्वा विश्व-जीवन की आंतरिक एकता इसकी अनुभूति द्वारा सिद्ध करते हैं।

## रस-सिद्धान्त की मौलिक सामग्री :—

हृदय की मुक्तावस्था के रूप में शुक्ल जी की रस-परिभाषा मौलिक है। भाव सामान्य तथा प्रत्येक भाव के विभिन्न निर्माणकारी तत्वों, लक्षणों, विशेषताओं, भेदोपभेदों, स्वरूपों का पृथक्करण, वर्गीकरण तथा विश्लेषण, उनकी विस्तृत व्याप्ति, उनके उद्भव, गति-विधि तथा विकास की प्रक्रिया, जीवन तथा साहित्य में प्रत्येक भाव के महत्त्व तथा उपयोगिता का विवेचन, भावों की विभिन्न दशाओं क्षणिक दशा, शील दशा, स्थायी दशा का पृथक्करण तथा महत्त्व सहित उनका विवेचन जैसा शुक्ल जी ने कर दिया है वैसा भारतीय वाङ्मय में कहीं देखने को नहीं मिला।

भाव का एक वृत्ति चक्र या मानसिक-शारीरिक विधान-व्यवस्था के रूप में निरूपण तथा स्थायी भाव का एक भाव कोश या भाव-प्रणाली के रूप में प्रतिपादन एवं उसमें प्राथमिक भाव, साधित भाव, वासना, मनोवेग, इन्द्रिय वेग, प्रवृत्ति, अन्तःकरण वृत्ति, विवेकात्मक बुद्धि-व्यापार, संकल्प, इच्छा तथा शरीर-व्यापार का मूल भाव के शासन के भीतर नियोजन हिन्दी-समीक्षा में नितान्त मौलिक वस्तु है।[3]

---

१—काव्य में रह०, पृ० ६६, ७२. २—रस की मध्यम दशा जिसमें शुक्ल जी के अनुसार भाव व्यञ्जक काव्य आते हैं। चि० प० भाग, पृ० ३१४.

३—रस सम्बन्धी अंश पृ० १८२

शुक्ल जी ने भाव तथा रस-विवेचन में भावों तथा रसों की ऐसी अवस्थाओं का उल्लेख किया है जो शास्त्रीय ग्रन्थों में नहीं मिलतीं। जैसे, रौद्र रस के विवेचन में राज-कोप, धर्म-कोप, लोक-कोप का विवेचन। चिड़-चिड़ाहट को क्रोध का हलका रूप कहना। साहित्य-मीमांसकों द्वारा विवेचित वीर रस के चार भेदों—दानवीर, दयावीर, धर्मवीर, और युद्धवीर के अतिरिक्त कर्मवीर, बुद्धिवीर, वाग्वीर की उद्‌भावना शुक्ल जी के निजी चिन्तन का फल है। स्थायी भाव की विशेषताओं का निरूपण तथा उसकी जीवन सम्बन्धी साहित्यिक एवं सामाजिक व्याख्या शुक्ल जी के पूर्व किसी हिन्दी अथवा संस्कृत के शास्त्रीय ग्रन्थ में नहीं मिलती। प्रमुख सात स्थायी भावों—उत्साह, करुणा, प्रीति, घृणा, भय, क्रोध और श्रद्धा-भक्ति तथा प्रमुख तीन संचारी भावों—लज्जा, ग्लानि तथा ईर्ष्या में से प्रत्येक की परिभाषा, स्वरूप, लक्षण, उनके निर्माणकारी तत्व, व्यावहारिक जीवन में पाये जाने वाले भेदोपभेद, उनकी उत्पत्ति, विकास, गति-विधि आदि की जैसी मौलिक सामग्री शुक्ल जी ने दी है वैसी हिन्दी क्या संस्कृत के भी किसी ग्रन्थ में नहीं मिलती।

रस के मनोवैज्ञानिक तथा सामाजिक आधार की जितनी विस्तृत सामग्री शुक्ल जी ने रस-मीमांसा में दी है उतनी अन्यत्र नहीं मिलती। जीवन तथा साहित्य में प्रत्येक भाव तथा रस के ही नहीं उनके विभिन्न स्वरूपों के महत्त्व तथा उपयोगिता का विवेचन बिल्कुल नया है। रस सिद्धान्त को शुक्ल जी ने साहित्य-शास्त्रीय सामग्री से ही नहीं वरन् जीवन-सामग्री से भी समझाने का प्रयत्न किया है। अतः रस-व्याख्या के समय विवेचित शुक्ल जी का जीवन-दर्शन हिन्दी-समीक्षा-संसार में मौलिक कोटि का है। जगत के सच्चे प्रति-निधि बनने के रूप में स्थायी भाव के पूर्णता-विवेचन की सामग्री शुक्ल जी की नवीन सूझ है।

विभाव के भीतर मनुष्य से लेकर कीट, पतंग, वृक्ष, नदी, पर्वत आदि सृष्टि के सभी साधारण-असाधारण पदार्थों की योजना शुक्ल जी के व्यापक तथा मौलिक चिन्तन का फल है। अनुभाव को शारीरिक ही मानने वाले उनके मत का मनोवैज्ञानिक पक्ष बिल्कुल मौलिक ढंग का है। हावों को अधिकांश मात्रा में विभाव के भीतर रखने के औचित्य का प्रतिपादन हिन्दी-समीक्षा के लिए मौलिक सामग्री है। संचारियों का वर्गीकरण तथा प्रत्येक वर्ग की विशेषताओं का निरूपण जैसा शुक्ल जी ने रस-मीमांसा में किया है, वैसा अन्यत्र नहीं मिलता। ३३ संचारियों को उपलक्षण मानकर उनसे अधिक संचारियों की संख्या मानने वाले मत का प्रतिपादन: तथा विस्मृति,

चकपकाहट आदि नये संचारियों का आविष्कार देव के विवेचन के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं नहीं मिलता।

रस-प्रक्रिया का जैसा मनोवैज्ञानिक विवेचन शुक्ल जी ने किया है वैसा मनोवैज्ञानिक विवेचन हिन्दी अथवा संस्कृत के किसी साहित्य-शास्त्रीय ग्रन्थ में नहीं मिलता। साधारणीकरण के तत्वों का स्पष्ट उल्लेख, साधारणीकरण-प्रक्रिया की विभिन्न अवस्थाओं का स्पष्टीकरण, उसकी उत्तम तथा मध्यम कोटियों की उद्भावना तथा उनका स्पष्ट निरूपण, शृंगार, वीर, रौद्र के अतिरिक्त अन्य रसों के साथ साधारणीकरण-प्रक्रिया की प्रयोग-विधि, तथा काव्य, नाटक के अतिरिक्त अन्य साहित्य-रूपों के साथ उसका प्रयोग शुक्ल जी के अतिरिक्त अन्यत्र किसी दूसरे भारतीय आचार्य के ग्रन्थ में देखने को नहीं मिला।

रस की समग्र जीवनमयी तथा साहित्यमयी व्याप्ति का विवेचन रस-सिद्धान्त के क्षेत्र में शुक्ल जी की बहुत बड़ी देन है। रस-व्याप्ति में उसके मनोवैज्ञानिक पक्ष की विवृति, उसके नैतिक तथा सांस्कृतिक पक्ष का उल्लेख, दार्शनिक पक्ष का संकेत, उसके भीतर चरित्र-चित्रण-तत्त्व का समावेश, उसकी सीमा के भीतर जीवन के आदर्श तथा यथार्थ दोनो पक्षों की सन्निहिति, उसके भीतर बोध-वृत्ति, रागवृत्ति तथा संकल्प-वृत्ति की समाहिति तथा अनुभूति के माध्यम से उसके भीतर काव्य के अन्य तत्वों का समावेश करके शुक्ल जी ने रस-व्याप्ति सम्बंधी सामग्री को नितान्त मौलिक बना दिया है।

शुक्ल जी की रस स्वरूप सम्बन्धी सामग्री हिन्दी-समीक्षा के लिए ही नहीं वरन् संस्कृत-समीक्षा के लिए भी नितांत नूतन वस्तु है। रस की उत्तम, मध्यम तथा अधम दशाओं की उद्भावना शुक्ल जी के अतिरिक्त किसी दूसरे भारतीय आचार्य के विवेचन में नहीं मिलती।

कल्पित रूप-विधान के अतिरिक्त प्रत्यक्ष रूप-विधान तथा स्मृत रूप-विधान-जन्य अनुभूति में रसानुभूति का दर्शन करना शुक्ल जी की मौलिक सूझ है, क्योंकि उन्होंने जहाँ से इसका संकेत प्राप्त किया था, वहाँ इसका प्रयोग कल्पनानन्द के लिए किया गया था[१]। रसानुभूति की विशेषताओं का विवेचन भी शुक्ल जी ने नवीन ढंग से किया है। रस के लौकिक स्वरूप पर इतना अधिक बल हिन्दी-समीक्षा में ही नहीं संस्कृत-समीक्षा में भी किसी आचार्य ने नहीं दिया। लौकिक सुख-दुख से भिन्न रस के सुख-दुखात्मक स्वरूप का समर्थन शुक्ल जी का मौलिक विचार है

## मौलिक विवेचन शैली:—

शुक्ल जी की सैद्धान्तिक विवेचन-शैली की मौलिकता किसी समस्या के मूल को पकड़ने में, विस्तृत व्याप्ति निरूपित करने में, वस्तु-सामग्री के सम्यक् विभाजन द्वारा विवेचन को प्रशस्त करने में, तार्किक विश्लेषण में, विश्लेषण के आधार पर उपयुक्त निष्कर्ष आनयन में, अधीत सामग्री पर अपनी अनुभूतियों का रंग चढ़ाकर शास्त्रीय शुष्कता दूर करते हुए वस्तु-सामग्री को कलात्मक ढंग से लोकगत व्यावहारिक जीवन की भूमिका पर स्रष्टा के धरातल को छूते हुए रस-मग्न होकर विवेचित करने में है।

## युगानुरूप नवीन व्याख्या:—

शुक्ल जी के युग में जीवन की सबसे बड़ी आवश्यकता, सबसे अधिक माँग सामाजिकता की थी, अतः उन्होंने रस की व्याख्या सामाजिकता, निर्वैयक्तिकता, लोक-दशा में हृदय के लीन होने की दशा के रूप में की। शुक्ल जी द्वारा निर्मित रसादर्श आवश्यक संशोधनों के साथ युग का प्रतिनिधि साहित्यादर्श स्वीकार किया गया, और उसी के आधार पर समीक्षा की एक नयी परम्परा प्रतिष्ठित हुई जो आज तक चलती आ रही है।

## नवीन महत्व-प्रतिपादन:—

शुक्ल जी द्वारा रस-सिद्धान्त में विश्व-समीक्षा-सिद्धान्त बनने की सम्भावना का प्रतिपादन उसके नवीन महत्व का प्रतीक है।

## नवीन सम्बन्ध स्थापन:—

सैद्धान्तिक समीक्षा में साहित्य के विभिन्न सिद्धान्तों की क्या स्थिति होनी चाहिए, किस प्रकार सभी सिद्धान्त अनुभूति-जन्य होने के कारण रस से सम्बन्धित हो जाते हैं, इसे सर्वप्रथम हिन्दी-समीक्षा में बलपूर्वक शुक्ल जी ने ही कहा। अर्थात् शुक्ल जी ने ही काव्य के सभी तत्वों का सम्बन्ध रस से नये सिरे से स्थापित किया।

---

१ देखिए इसी प्रब० का स्रोत वाला अध्याय,

### नवीन संश्लेषण:-

हिन्दी समीक्षा में शुक्ल जी के पूर्व रस, अलंकार, रीति, ध्वनि, औचित्य आदि के विवेचन-बिखरे बिखरे रहते थे; पूर्वी एवं पश्चिमी समीक्षा के सिद्धान्त अलग-अलग दिखाई पड़ते थे। इनमें संश्लेषण लाने का कार्य शुक्ल जी द्वारा रस के माध्यम से सम्पादित हुआ।

### नवीन बल:—

शुक्ल जी ने अपने रस-विवेचन में रस के मनोवैज्ञानिक, सामाजिक आधार, नैतिक पक्ष, त्रिकालवर्ती विश्वात्मक स्वरुप तथा साधारणीकरण में आलम्बन के लोक-धर्मी स्वरुप पर सर्वाधिक बल दिया है।

## प्राचीन रस-विवेचन सम्बन्धी त्रुटियों के दूरीकरण का प्रयत्न:-

भरतमुनि की रस-परिभाषा का अभाव बतलाते हुए शुक्ल जी ने यह कहा कि वह दृश्य काव्य के लिए ही अधिक उपयुक्त है; और उस अभाव को उन्होंने अपनी मौलिक परिभाषा द्वारा दूर करने का प्रयत्न किया [१]। आचार्यों द्वारा निरुपित स्थायी भाव के प्राचीन लक्षण में अतिव्याप्ति दोष दिखाकर शुक्ल जी ने उसे दूर करने का उपाय बताया[२]। प्राचीन आचार्यों के ग्रन्थों में भावों का विवेचन प्रायः यन्त्रगतिक ढंग का था; उनके विभिन्न निर्माणकारी तत्वों का स्पष्ट रुप से पृथक्करण नहीं हुआ था, संचारियों का तो प्रायः नाम गिना दिया जाता था; पर शुक्ल जी ने अपने मनोविकार सम्बन्धी निबन्धों के द्वारा इस अभाव को दूर किया।

शृंगार का मूल संस्थापक भाव रति या प्रीति न मानकर के शुक्ल जी राग मानते हैं। इसी प्रकार रौद्र का स्थायी भाव क्रोध न मानकर वे बैर बताते हैं।[३] अनुभाव के प्राचीन चार भेदों का शुक्ल जी अनावश्यक समझ कर उसे शारीरिक ही मानना अधिक उचित समझते हैं। प्राचीन आचार्यों ने उत्साह का आलम्बन विजेतव्य माना था, शुक्ल जी उत्साह का जीवन-

---

१—इसी प्रब० का सिद्धान्त-निरूपण वाला, रस-विवेचन सम्बन्धी अंश,

२ वही ३ वही

व्यापी स्वरूप दिखाकर उसका आलम्बन विकट कर्म मानते हैं। संस्कृत के प्राचीन आचार्यों तथा हिन्दी के एकाध को छोड़कर प्रायः सभी आचार्यों ने प्रकृति-वर्णन को केवल उद्दीपन के भीतर ही रखा था; शुक्ल जी इस मत को भी त्रुटि-पूर्ण समझते हुए प्रकृति-वर्णन को आलम्बन के भीतर रखने का आदेश देते हैं। वे वात्सल्य, भक्ति आदि को अलग रस मानने वाले आचार्यों का खण्डन करते हुए उनको शृंगार रस के भीतर रखना ही अधिक उपयुक्त समझते हैं। आचार्य-प्रेम, पितृ-प्रेम, मित्र-प्रेम आदि के वर्णन से उत्पन्न अनुभूति को आचार्यों ने भाव-कोटि का ही माना था, किन्तु शुक्ल जी ने इस मत को अनुपयुक्त समझते हुए उन्हें रस-कोटि के भीतर रखा है।[1] प्राचीन आचार्यों के रस-प्रक्रिया-विवेचन में दार्शनिक रंग अधिक चढ़ा हुआ है, इसलिए रस का स्वरूप कभी-कभी मनोमय कोश के बाहर चला जाता है। शुक्ल जी ने रस-प्रकिया को मनोमय कोश के भीतर की वस्तु समझते हुए उसे मनोवैज्ञानिक ढंग से विवेचित किया है। रस के आध्यात्मिक स्वरूप को सामाजिक जीवन के लिए अनुपयुक्त समझने के कारण उन्होंने उसके लौकिक स्वरूप का ही सदैव समर्थन किया है। रस-विशेष की अभिव्यञ्जना कितनी शक्तिपूर्ण अथवा निःशक्त प्रणाली से हुई है, किसी रस की सामाजिक भूमि क्या है, वह किन परिस्थितियों की प्रतिक्रिया है, और वह सामाजिक जीवन पर क्या असर डालेगा, आदि बातों को जानने की सामग्री हिन्दी के लक्षण-ग्रन्थों में नहीं मिलती थी—इस अभाव को शुक्ल जी ने रस के मनोवैज्ञानिक तथा सामाजिक विवेचन द्वारा एवं अपनी व्यावहारिक समीक्षाओं में भाव-व्यञ्जना के विश्लेषण द्वारा दूर करने का प्रयत्न किया। रस-विवेचन में लोकोत्तर, अलौकिक, ब्रह्मानन्द-सहोदर आदि शब्द प्राण-रहित हो रहे थे, शुक्ल जी ने इनमें युगानुसार नया अर्थ—सामाजिकता, व्यक्तित्व का परिहार, आदि भरकर इन्हें नयी सजीवता प्रदान की।

रस-सिद्धांत की त्रुटियों के निराकरण के उपर्युक्त प्रयत्नों से यह विदित होता है कि शुक्ल जी उसे सर्वोपरि सिद्धान्त मानते हुए भी उसे परम्परा से आगे ले जाना चाहते थे। उसमें युग के अनुसार संस्कार, तथा परिष्कार आवश्यक समझते थे। मनोविज्ञान आदि नवीन विषयों की सहायता से उसका खूब प्रसार करना चाहते थे, नये नये अनुभवों के अनुसार अनेक दिशाओं में उसका फैलाव करना चाहते थे। इससे विदित होता है कि वे प्राचीन आचार्यों के सिद्धान्तों में आस्था रखते हुए भी उनमें युग के अनु-

१ इसी प्रब० का वाला अध्याय रस-विवेचन सम्बन्धी अंश,

धार संस्कार, परिष्कार, विकास तथा प्रसार आवश्यक समझते थे। वे एकदम नवीन सिद्धांतों को भी उदारता की दृष्टि से देखते थे। यदि उनमें कुछ सत्य की मात्रा रहती थी, जीवन की मंगल-साधना में योग देने की कोई तात्विक वस्तु उन्हें मिलती थी तो उसका सामंजस्य अपनी समीक्षा-धारणा में करने के लिए सदैव तैयार रहते थे। इस प्रकार के विचारों से शुक्ल जी ने हिन्दी-समीक्षा को परम्परा से आगे बढ़ने के लिए विकासवादी दृष्टि प्रदान की है।

## शुक्ल जी के अङ्ग-सिद्धान्तों की देन :—

शुक्ल जी के अंग-सिद्धान्तों का विवेचन भी उनके अंगी सिद्धातके समान ही प्राचीन भारतीय काव्य-शास्त्र का आधार लेने पर भी नवीनता रखता है। अलंकार-विवेचन में कल्पना का प्रयोग, उसके प्रयोग के मनोवैज्ञानिक कारणों का विचार; रूप, गुण, क्रिया तथा प्रभाव के आधार पर उसका वर्गीकरण; जीवन-सौन्दर्य के पर्याय रूप में उसकी स्वीकृति शुक्ल जी ने सर्वप्रथम भारतीय समीक्षा में की। वे काव्य में अलंकार को वर्णन-प्रणाली मानकर उसका स्थान साधन रूप में स्वीकार करते हैं। अलंकार सम्बन्धी उनका उपर्युक्त मत हिन्दी के परवर्ती समीक्षकों में निर्विवाद रुप से मान्य हो गया है। हिन्दी के अलंकार-ग्रन्थों में संस्कृत-अलंकार-ग्रन्थों की देखा-देखी स्वभावोक्ति, उदात्त, अत्युक्ति, हेतु, लेश, आदि वर्ण्य से सम्बन्ध रखने वाले अलंकार अलंकार की श्रेणी में रखे जाते थे। इनका सम्बन्ध वर्ण्य से होने के कारण शुक्ल जी ने इनके अलंकारत्व का निषेध किया है[1]। यह धारणा उनके परवर्ती समीक्षकों को मान्य सी हो गई है। अलंकारों की संख्या के विषय में शुक्ल जी का विचार बहुत ही प्रगतिशील ढंग का है, क्योंकि वे उनकी इयत्ता नहीं मानते। उनकी दृष्टि में नये अलंकारों के आविष्कार की सम्भावना प्रत्येक कवि तथा कृति में है। इस प्रकार शुक्ल जी की प्रगतिशील अलंकार-धारणा हिन्दी के अलंकार सम्बन्धी-मत को उसकी संकुचित यंत्रगतिक शृंखला से उन्मुक्त कर उसे विस्तृत रूप देती है।

शुक्ल जी की रीति सम्बन्धी व्याख्या आज हिन्दी-समीक्षकों के बीच रीति-सम्बन्धी मान्य धारणा के रूप में प्रचलित है। रीतिवादियों के समान आज हिन्दी का कोई समीक्षक रीति को काव्यात्मा नहीं मानता। शुक्ल जी ने रीति का सम्बन्ध भाषा से, पद-संघटना से मानते हुए उसका सम्बन्ध काव्य

1—समीक्षा सिद्धान्तों के निरूपण वाला अध्याय अलंकार सम्बन्धी विवेचन

के बहिरंग पक्ष से स्थापित किया है। रीति के सम्बन्ध में यही धारणा हिन्दी समीक्षा में आज भी प्रचलित है।

शुक्ल जी की गुण-सम्बन्धी धारणा रस-धर्म के रूप में अन्तरंग कोटि की है। गुण की यही धारणा हिन्दी-समीक्षकों को आज मान्य है। शुक्ल जी रस के सहायक सिद्धान्त के रूप में औचित्य-सिद्धान्त की सार्थकता स्वीकार करते हैं। वह भारतीय संस्कृति तथा वातावरण में पले किसी हिन्दी-समीक्षक को अमान्य नहीं हो सकती।

अन्य सिद्धान्तों के समान वक्रोक्ति-सिद्धान्त की वास्तविकता को भी शुक्ल जी ने स्वीकार किया है। हिन्दी में शुक्ल जी के पूर्ववर्ती आचार्यों ने एकाध को छोड़कर प्रायः सभी ने वक्रोक्ति को अलंकार विशेष के रूप में ही स्वीकार किया था। जिन आचार्यों ने वक्रोक्ति को सिद्धान्त-रूप में ग्रहण किया उनमें से पद्मसिंह शर्मा, भामह आदि के वक्रोक्ति या अतिशयोक्ति सम्बन्धी प्राचीन मत को ज्यों का त्यों रखते हैं। रत्नाकर जी उसे रमणीयता के उत्पादन में सहायक मानकर रस के समकक्ष रखते हैं। ये दोनों आचार्य उसके सापेक्ष महत्व तथा वास्तविकता को अलग करने में असमर्थ हो जाते हैं[1]। किन्तु शुक्ल जी अपनी मूलग्राहिणी तत्वाभिनिवेशी दृष्टि द्वारा वक्रोक्ति की सापेक्ष महत्ता तथा वास्तविकता को ग्रहण करने में समर्थ हुए हैं, और उन्हें उसकी सार्थकता मार्मिक अनुभूति से उत्पन्न होकर रसोद्रेक में सहायता पहुँचाने में मान्य है, इसके आगे नहीं। अर्थात् कुन्तक की वक्रोक्ति जहां तक अनुभूति समन्वित चमत्कार को लेकर चलती है, वहाँ तक शुक्ल जी को मान्य है, जहां वह केवल चमत्कार की प्रतिष्ठा करती है, वहाँ मान्य नहीं। कहने की आवश्यकता नहीं कि शुक्ल जी का वक्रोक्ति सम्बन्धी उक्त मत हिन्दी-समीक्षा के लिये नवीन वस्तु है। वक्रोक्ति-सिद्धान्त विषयक इस प्रकार की संतुलित धारणा शुक्ल जी के पूर्व किसी आचार्य ने प्रतिपादित नहीं की थी।

शब्द शक्ति के विषय में आचार्य शुक्ल की हिन्दी-समीक्षा में सबसे बड़ी मौलिक देन यह है कि वे रस-निष्पति की प्रक्रिया व्यंजना-प्रक्रिया से मानते हुए भी वाच्यार्थ में काव्य की रमणीयता मानते हैं। अर्थात् वे व्यंजना को मानते हुए भी अभिधावादी हैं, अभिधा में काव्य का चमत्कार मानते हैं। इस प्रकार वे अनुभूति तथा सौन्दर्य-पक्ष में समन्वय स्थापित करते है। काव्य की अनुभूति तथा चमत्कार-पक्ष का यह सुन्दर समन्वय हिन्दी-साहित्य तथा समीक्षा के लिए

१—देखिए तुलना वाला अध्याय

बहुत बड़ी देन है। शुक्ल जी द्वारा निरूपित संलक्ष्यक्रमव्यंग्य तथा असंलक्ष्य-क्रम व्यंग्य का अन्तर भारतीय समीक्षा में अन्यत्र नहीं मिलता। यह शुक्ल जी के सूक्ष्म मौलिक चिन्तन का फल है। युक्तियुक्त ढंग से शुक्ल जी द्वारा व्यंजना की स्थापना, असंलक्ष्यक्रम की विशेषता का पूर्णरूपेण स्पष्टीकरण तथा लक्षणा, व्यञ्जना के भीतर अभिधा की व्यापकता का निरूपण इस बात को स्पष्ट करता है कि उनकी दृष्टि कभी एकपक्षीय अथवा एकांगी नहीं होती थी, वे एक मत या वाद को मानने के कारण दूसरे मत के मूल्य की अवमानना नहीं करते थे, वरन् उसके सत्पक्ष को ग्रहण करने के लिए वे सदैव तैयार रहते थे। उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि शुक्ल जी ने अलंकार, रीति, गुण, ध्वनि, वक्रोक्ति तथा औचित्य सम्प्रदाय की आधारभूत वास्तविकताओं को ग्रहण कर काव्य मे सबके यथोचित मूल्य का निरूपण कर सैद्धान्तिक समीक्षा को उसके सभी विकसित अंगो सहित हिन्दी-समीक्षा मे प्रस्तुत किया।

## प्राचीन काव्य-दर्शन का अभिनव रूपः—

जिस प्रकार शुक्ल जी भारतीय समीक्षा के सभी सिद्धान्तों का मौलिक मनोवैज्ञानिक विवेचन कर सैद्धान्तिक समीक्षा का सर्वांगीण विकसित रूप उपस्थित करते हुए हिन्दी के अनुशीलन कार्य को नई चेतना दी, तद्वत् उन्होंने साहित्य की सर्वांगीण व्याख्या और मूल्यांकन करने वाला काव्य-दर्शन देकर हिन्दी-समीक्षा को नई दृष्टि दी। उन्होंने काव्य-लक्षण, काव्य-हेतु, काव्य-प्रयोजन, काव्य-तत्व, कविकर्म, काव्य-प्रक्रिया, काव्योद्देश्य, काव्य वर्गीकरण, काव्य-कसौटी, काव्य-स्वरूप, काव्य की आवश्यकता, महत्ता तथा कार्य, कवि-व्यक्तित्व, काव्याधिकारी आदि काव्य-दर्शन सम्बन्धी सभी आवश्यक प्रश्नों पर अधुनातन ढंग से विचार किया। उनके काव्य-दर्शन के विवेच्य अंगों की पदावली अधिकांश मात्रा में पुरानी है, पर उनके विवेचन की पदावली नवीन तथा वैज्ञानिक है। फलस्वरूप पुराना काव्य-दर्शन सजीव तथा समयोपयोगी हो गया है, निर्जीव परम्परा सजीव हो उठी है।

भारतीय काव्य-शास्त्र के सभी प्रतिनिधि लक्षणों में काव्य शब्दार्थ-रूप माना गया है। शुक्ल जी भी अपने काव्य-लक्षण-निरूपण में दोनों को रखते हैं, किन्तु हृदय की मुक्ति-साधना को काव्य का व्यावर्तक धर्म मानकर उसमें नवीनता ला देते हैं। काव्य-प्रयोजन सम्बन्धी शुक्ल जी की दृष्टि शास्त्र-सम्मत होते हुए भी युगानुकूलता के तत्व को अपनाने के कारण, उसकी में नवीन वैज्ञानिक पदावली के प्रयोग क कारण नवीन कोटि की हो गई है

उन्होंने कविता के उदात्त से उदात्ततर प्रयोजनों को अपनी काव्य-प्रयोजन-व्याख्या में समाहित कर, काव्य को दर्शन की कोटि में तथा कवि को योगी की श्रेणी में ले जा कर कवि तथा काव्य दोनों को वह प्राचीन गौरव तथा महत्व फिर एक बार दिलाने का प्रयत्न किया है, जब कवि ऋषि, क्रान्तदर्शी, मनीषी आदि की श्रेणी में रखा जाता था, कविता दर्शन के समान उदात्त तथा मंत्र के समान प्रभावशाली मानी जाती थी[1]।

काव्य-हेतुओं का विवेचन शुक्ल जी द्वारा प्राचीन भारतीय काव्य-शास्त्र की परम्परा के मेल में होते हुए भी प्रतिभा के मनोवैज्ञानिक विवेचन के कारण नवीनता रखता है। उन्होंने प्रतिभा के विवेचन में उसकी अलौकिक, अतिप्राकृत, दैवी धारणाओं का खण्डन करते हुए बौद्धिक ढंग से नवीन पदावली में उसका विवेचन किया है[2]। प्रतिभा का ऐसा मनोवैज्ञानिक विवेचन शुक्ल जी के पूर्व किसी हिन्दी-समीक्षक ने नहीं किया है।

शुक्ल जी ने भारतीय काव्य-तत्वों – रस, अलंकार, रीति, गुण, वक्रोक्ति, औचित्य तथा ध्वनि एवं पश्चिमी काव्य-तत्त्वों—अनुभूति, कल्पना, सौन्दर्य, राग, बुद्धि, अभिव्यंजना, आदर्श तथा यथार्थ पर विचार करते हुए सबका समन्वय रस के माध्यम से सफलता पूर्वक करके काव्य का बहुत ही विस्तृत स्वरूप खड़ा किया है[3]। वह कविता जो चुने हुये नायक-नायिकाओं, बँधी हुई जीवन-धाराओं, कुछ सीमित भावनाओं तथा कुछ सीमित विषयों में बँध गई थी, उसको उसके संकुचित स्वरूप से मुक्त कर, जगत और जीवन के विस्तार के समान विस्तृत कर, उसको इतना व्यापक स्वरूप शुक्ल जी ने दिया है कि उससे अधिक की कल्पना करना असम्भव है। उनके पूर्ववर्ती किसी भी हिन्दी-समीक्षक ने कविता को इतना व्यापक स्वरूप नहीं दिया था।

शुक्ल जी ने कवि-कर्म का निरूपण भारतीय काव्य-पक्ष—विभाव एवं भाव पक्ष तथा पश्चिमी काव्य-पक्ष—अनुभूति, कल्पना, चिन्तन तथा प्रेषणीयता के माध्यम से किया है[4]। इसलिये उसमें मौलिकता तथा आधुनिकता का पुट आ गया है। उन्होंने काव्य-प्रक्रिया का सम्बन्ध भावना-प्रक्रिया अथवा कल्पना-प्रक्रिया से जोड़कर तथा उसके माध्यम से काव्य के सब तत्वों को संश्लिष्ट कर उसकी अधुनातन व्याख्या की है।

---

१—इस प्रब० का सिद्धान्त-निरूपण वाला अध्याय- काव्य-दर्शन सम्बन्धी अंश.

२ वही ३ वही ४ वही

शुक्ल जी द्वारा निरूपित काव्योद्देश्य--विश्व से रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने अथवा विश्व-व्यापिनी त्रिकालवर्तिनी अनुभूति में लीन करने में साहित्य तथा जीवन के ऊँचे से ऊँचे उद्देश्य आ जाते हैं[१]। इतना व्यापक काव्योद्देश्य हिन्दी-समीक्षा में पहली बार उन्हीं के द्वारा निरुपित हुआ। उनके द्वारा वर्ण्य[२] तथा रस[३] के आधार पर किया हुआ काव्य का वर्गीकरण अपने ढंग का नवीन प्रकार का काव्य-वर्गीकरण है, जो भारतीय समीक्षा में कहीं नहीं मिलता।

शुक्ल जी ने काव्य के सभी वादों तथा तत्वों को रस की कसौटी पर कसकर देखा है। जो खरे उतरे हैं उनको उन्होंने देशी और विदेशी के भेद-भाव से शून्य होकर ग्रहण किया हैं। आवश्यकतानुसार इनका संस्कार भी किया है इस प्रकार उन्होंने अपनी रस-कसौटी द्वारा हिन्दी-समीक्षा को तत्वाभिनिवेशी, सारग्राहिणी तथा सामजंस्यपूर्ण दृष्टि प्रदान की है।

शुक्ल जी ने काव्य की महत्ता, आवश्यकता तथा कार्य का निरूपण जितने उच्च स्तर तथा उदात्त दृष्टि से किया है उतनी उदात्तता किसी दूसरे हिन्दी-समीक्षक में नहीं मिलती१। उन्होंने काव्य का सम्बन्ध संस्कृत-प्रवृत्तियों तथा निवृत्तियों से स्थापित कर, उसमें नीति तथा मंगल की जैसी प्रतिष्ठा की है, वैसी प्रतिष्ठा हिन्दी का कोई समीक्षक नहीं कर सका। किन्तु यह स्मरण रखना चाहिए कि उन्होंने काव्य में कलात्मक ढंग की नीति-प्रतिष्ठा का समर्थन किया है, उपदेशात्मक ढंग की नीति-प्रतिष्ठा का नहीं[४]।

कवि के व्यक्तित्व तथा परिवृत्ति पर विचार करने वाले भी शुक्ल जी ही हिन्दी में पहले आलोचक हैं। यह दूसरी बात है कि उनके व्यक्तित्व-विवेचन मे मनोवैज्ञानिक सूक्ष्म तत्वों का निदर्शन बहुत गम्भीर कोटि का नहीं है। उनके द्वारा निरूपित काव्याधिकारी अथवा सहृदय का लक्षण बहुत ही मनोवैज्ञानिक ढंग का है। ऐसा मनोवैज्ञानिक निरूपण अन्यत्र पूर्ववर्ती हिन्दी–समीक्षा मे नही मिलता।

शुक्ल जी की काव्य–दर्शन सम्बन्धी उपर्युक्त नवीनताओं तथा मौलिक विचारों से स्पष्ट है कि उनके सैद्धान्तिक काव्य-दर्शन का आधार भारतीय काव्य-

---

१—सिद्धान्त-निरूपण वाले अध्याय का काव्य-दर्शन वाला अंश,

२—साधनावस्था और सिद्धावस्था।

३—सिद्धांत-निरूपण वाले अध्याय का काव्य-दर्शन वाला अंश

४ नही

दर्शन है जो बहुत ही व्यापक कोटि का है, जिसमें शाश्वत तत्वों का आधिक्य है, किन्तु साथ ही उसमें युग के व्यापक साहित्य-दर्शन के आधार-तत्व भी वर्तमान हैं। इसलिए इनका साहित्य-दर्शन केवल शाश्वत तत्वों का निर्माता ही नहीं, इनकी वैयक्तिक मान्यता का परिचायक ही नहीं वरन् अपने युग की आशा, आकांक्षा का प्रतिनिधित्व करने में भी समर्थ है।

## भारतीय तथा पश्चिमी ग्राह्य सिद्धान्तों का समर्थन एवं अग्राह्य सिद्धान्तों का निराकरणः—

शुक्ल जी साहित्य को साम्प्रदायिकता से दूर की वस्तु मानते हैं। उनकी दृष्टि से काव्य में साम्प्रदायिक वादों के आने से साहित्य का अंगभंग हो जाता है उसके विकास में बाधा पड़ती है। अतः उन्होंने साहित्य-समग्रता की रक्षा के लिए, हिन्दी-साहित्य को ठीक दिशा में विकसित करने के लिए साहित्य-समग्रता के विरुद्ध जाने वाले, हिन्दी-साहित्य के समुचित विकास के प्रतिकूल पड़ने वाले तथा रसादर्श के विपरीत सिद्ध होने वाले भारतीय वादों—अलंकारवाद, रीतिवाद, वक्रोक्तिवाद, तथा पश्चिमी वादों—कलावाद, अभिव्यञ्जनावाद, व्यक्तिवैचित्र्यवाद, संवेदनावाद, प्रतीकवाद, स्वप्नवाद, अन्तश्चेतनावाद, मार्क्सवाद, बुद्धिवाद, मूर्तविधानवाद, रहस्यवाद आदि का जितनी निर्भीकता, तार्किकता तथा आत्मविश्वास के साथ जैसा खण्डन किया, वैसा खण्डन हिन्दी-समीक्षा में किसी ने नहीं किया। इस खण्डन द्वारा उन्होंने अपने युग की सैद्धांतिक समीक्षा सम्बन्धी जितनी उलझनों, भ्रांतियों, समस्याओं को दूर किया तथा जितने उच्छृंखल अनुत्तरदायी तत्वों एवं अवस्थकर प्रवृत्तियों को अपसारित किया, उतना आज तक किसी समीक्षक ने नहीं किया। हिन्दी-समीक्षा के स्वतन्त्र विकास में बाधक देशी तथा विदेशी साहित्य-परम्पराओं का विरोध करके उन्होंने पश्चिम के अवांछनीय हानिकारक प्रभावों तथा वादों से उसकी जितनी रक्षा की; उसके विकास को जितनी तीव्र गति दी; भारतीय समीक्षा के सांचे को बनाये रखकर तथा उसी सांचे के अनुसार विदेशी वादों की सारवान वस्तुओं को ग्रहण कर उसको जैसा स्वतंत्र व्यक्तित्व प्रदान किया, वैसा आज तक किसी हिन्दी-समीक्षक ने नहीं किया।

हिन्दी ही नहीं सामान्य साहित्य की प्रकृति, व्याप्ति, उसके विविध मूल्यों; आधारों, प्रयोजनों तथा उद्देश्यों की रक्षा के लिए शुक्ल जी ने उसके एक-

१—सिद्धान्त-निरूपण वाला अध्याय काव्य-दर्शन सम्बन्धी अंश

देशीय तथा एकांगी पक्ष को लेकर चलने वाले देशी तथा विदेशी सभी प्रकार के काव्यवादों एवं साहित्य-सम्प्रदायों का खण्डन किया।[1]

## समीक्षा का राष्ट्रीय आदर्श :--

शुक्ल जी ने अपने समीक्षक-जीवन के अन्तिम काल में प्रत्येक साहित्य-रूप की शासन-विधि का निर्माण करके, साहित्य के प्रत्येक क्षेत्र के अभाव एवं दोष का संकेत ही नहीं वरन् उसके दूरीकरण का पथ बताकर के, हिन्दी-साहित्य के राष्ट्रीय आदर्श को निरूपित करके, साहित्य के बेबुनियाद मूल्यांकनों को अस्वीकार करके, प्रत्येक सिद्धांत की भ्रांतियों को सुलझा करके, साहित्यकारों की विकृत रुझानों को दूर करके; लेखकों, कवियों एवं समीक्षकों को युग के दायित्वों के प्रति सजग करके, साहित्य के अप्रगतिशील तत्वों को कुंठित करके[2] हिन्दी-साहित्य के विविध रूपों का आदर्श-निरूपित करके, उस युग में अपने उपर्युक्त कार्यों तथा विशेषताओं से निर्मित प्रभावशाली व्यक्तित्व द्वारा हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा को जैसा नेतृत्व प्रदान किया, वैसा नेतृत्व आज तक उनका कोई पूर्ववर्ती या परवर्ती समीक्षक नहीं कर सका।

पुराने काव्य-सिद्धान्तों के पुनर्परीक्षण, नवीन सिद्धान्तों तथा वादों के अभिनव आकलन एवं अपने स्वतन्त्र सैद्धान्तिक प्रतिपत्तियों के द्वारा आचार्य शुक्ल ने हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा का स्तर कितना ऊंचा कर दिया और अपने युग के विचार से वे कितने अधिक प्रगतिशील थे, इसका ठीक अनुमान वे ही कर सकते हैं, जिनमे उनके पूर्ववर्ती साहित्यिक वातावरण को सजीवरूप में कल्पित कर सकने की क्षमता होगी और उनकी परवर्ती आलोचना की गहराई मापने का पूर्वग्रहमुक्त विवेक होगा।

शुक्ल जी ने पूर्ववर्ती समीक्षकों के समीक्षादर्शों का पूर्ण समाहार करके एक ऐसे व्यापक समीक्षादर्श का निर्माण किया जिसमें युगानुरूप व्यापकता है, जो सर्वग्राही तथा सर्वसामान्य कोटि का है[3]। शाश्वत कोटि का विषय ग्रहण करने पर भी उसके विवेचन के अवसरपर प्रसंगान्तरित रूप में अपने युग की सामाजिक धार्मिक तथा राजनीतिक समस्याओं पर व्यंग्य-रूप में आलोचना करते हुए तथा साथ ही संकेत-रूप में उनका सुझाव देते हुए भारतीय समीक्षा के मूल सिद्धान्त

---

१—समीक्षा-सिद्धान्तों के विकास वाला अध्याय

२ वही

३—नया साहित्य नये प्रश्न पृ० २५ २६

को ग्रहण करते हुए तथा हिन्दी-समीक्षा के स्वतन्त्र व्यक्तित्व का निर्माण करते हुए उन्होंने अपनी समीक्षा का आदर्श राष्ट्रीय कोटि का निर्मित किया है[१]। शुक्ल जी ने अपनी समीक्षा के राष्ट्रीय आदर्श द्वारा अपने देश की साहित्यिक, सांस्कृतिक तथा दार्शनिक विचार-धारा, सिद्धान्त, आदर्श आदि की स्वतन्त्रता, निजी विशेषता, व्याप्ति, देन आदि का ज्ञान कराकर उनके प्रति गौरवपूर्ण आस्था उत्पन्न करने का जितना सच्चा और अधिक प्रयत्न किया है, उतना हिन्दी का कोई दूसरा समीक्षक नहीं कर सकता है[२]।

पराधीनता के युग में शुक्ल जी ने अपने समीक्षादर्शों में जातीय एवं सांस्कृतिक सम्मान की भावना भरकर अपनी भाषा, साहित्य एवं समीक्षा के स्वतन्त्र व्यक्तित्व का समर्थन तथा उसकी रक्षा का सुझाव देकर उस युग में एक क्रान्तिकारी कार्य किया है, जो पाठकों में सदैव, साहित्यिक, सांस्कृतिक एवं जातीय विशेषताओं की रक्षा के लिए प्रेरणा देता रहेगा।

## हिन्दी-समीक्षा को विश्व-समीक्षा की भूमिका पर:-

शुक्ल जी ने अपने रस-प्रतिमान तथा रसादर्श को मनोविज्ञान, इतिहास, विश्व-दर्शन, विश्व-संस्कृति तथा विश्व-साहित्य की भूमिका पर प्रतिष्ठित कर उसे विश्व-समीक्षा का आदर्श घोषित करने का प्रयत्न किया है और बलपूर्वक यह बतलाया है कि मनुष्य मानसिक दृष्टि से सर्वत्र एक है। अतएव किंचित परिष्कार से रसवाद का प्रतिमान तथा आदर्श सभी देशों के साहित्य पर प्रयुक्त हो सकता है[३] कहने की आवश्यकता नहीं कि शुक्ल जी ने रस की व्याप्ति को जितना विस्तृत किया तथा उसके द्वारा रसादर्श को जितना उदात्त तथा व्यापक बनाया उतना हिन्दी का कोई आचार्य नहीं कर सका। निश्चय ही भारतीय समीक्षा की व्यापकता, उदात्तता एवं महत्ता के अनुसंधान का उनका यह प्रयत्न श्लाघनीय ही नहीं वरन् हिन्दी-समीक्षा के लिए अत्यन्त गौरव की वस्तु है।

## सांस्कृतिक आदर्शः--

शुक्ल जी के समस्त अनुशीलनों में सांस्कृतिक आदर्श वर्तमान है, जो अपने युग का प्रतिनिधि आदर्श निर्मित करते हुए भविष्य की हिन्दी-समीक्षा के लिए नया मार्ग बनाने में समर्थ हुआ है। सांस्कृतिक आदर्श को अपनाने

---

१—समीक्षा-सिद्धान्तों के आदर्श वाला अध्या पृ० ३२५

२— वही पृ० ३३१ से ३३६ तक ३-

के कारण शुक्ल जी द्वारा निर्मित समीक्षा क्षण-क्षण में बदलने वाले फैशन के ढंग पर उठे हुए विदेशी वादों के भ्रम-जाल में नहीं फँसी, सांस्कृतिक पुनरुत्थान की ओर सजग रही तथा राष्ट्रीय जीवन की पूर्णता की ओर सदैव उन्मुख रही[1], इसी कारण उसका संदेश सर्जनात्मक विचारों की ओर जितना अधिक मात्रा में उन्मुख करता है, उतना अन्य किसी हिन्दी समीक्षक की समीक्षा का नहीं। उपर्युक्त विवेचन से यह सिद्ध होता है कि शुक्ल जी की समीक्षा वस्तुवादी आदर्श, लोकादर्श, रसादर्श तथा संस्कृतिक आदर्शों को अपनाने के कारण जितनी अधिक सर्वग्राही तथा सर्वमान्य बन सकी, उतनी अन्य किसी हिन्दी-समीक्षक की नहीं।

## प्रामाणिकता, प्रगाढ़ता तथा घनता :—

शुक्ल जी के सिद्धांतों के मूल स्रोतों तथा उनके आधार पर निर्मित उनके सिद्धांतों के मूल स्वरूपों से यह विदित है कि उनके पास एक प्रबल कोटि की साहित्य-चेतना, मौलिक कोटि का व्यक्तित्व तथा आत्मवैशिष्ट्य कोटि की स्वानुभूति थी। इसीलिए उन्होंने देश अथवा विदेश के किसी सिद्धांत को बुद्धि की तुला पर तौले बिना ग्रहण नहीं किया, किसी भी मत को अपनी स्वानुभूति का अंग बनाये बिना स्वीकार नहीं किया तथा किसी भी विचार-धारा को अपने व्यक्तित्व के सांचे में ढाले बिना व्यक्त नहीं किया। इसी कारण उनके समीक्षा-सिद्धांतों में जितनी मौलिकता मिलती है, उतनी किसी दूसरे हिन्दी-समीक्षक के सिद्धांतों में नहीं मिलती। अपनी प्रबल साहित्यिक चेतना के कारण वे स्वदेशी तथा विदेशी विभिन्न सिद्धान्तों के संश्लेषण में जितने सफल हुए हैं, उतना सफल कोई दूसरा हिन्दी-समीक्षक नहीं हो सका। उन्होंने पूर्व तथा पश्चिम के सिद्धान्तों को बुद्धि से ग्रहण कर और उन्हें अपनी अनुभूति की अग्नि में पचाकर उनमें जितनी अन्विति ला दी है, उतनी कोई दूसरा भारतीय समीक्षक नहीं ला सका। उनके सिद्धान्तों की स्रोत सम्बन्धी सामग्री से यह स्पष्ट है कि वे अनेक स्थलों पर मानों किसी सिद्धान्त की परीक्षा करते हुए यह कहते हैं कि इस बात को ऐसे न कहकर के यों कहना चाहिए तथा अनेक विदेशी बातों तथा मतों को अपने सिद्धान्त की विश्वात्मकता के साक्षी-रूप में उपस्थित करते हैं। इससे उनके सिद्धान्तों में जितनी व्यापक कोटि की प्रामाणिकता आ गई है, उतनी किसी भारतीय समीक्षक में नहीं मिलती।

---

१—समीक्षा-सिद्धान्तों के आदर्श वाला अध्याय

शुक्ल जी के सिद्धान्तों की स्रोत सम्बन्धी सामग्री से यह भी विदित होता है कि वे देश-विदेश का भेद-भाव भुलाकर किसी भी आचार्य की अच्छी बात को ग्रहण करने को तैयार हैं पर उसी बात को जो उनके मूल सिद्धान्त के अनुकूल पड़ती है। इससे उनके सिद्धान्तों में कुछ कठोरता अवश्य आ गई है पर अपने सिद्धांत की अनन्यता के कारण उनकी समीक्षा में वह प्रगाढ़ता, वह घनता तथा वह अनिवार्यता आ गई है कि जिसके कारण उन्हें विश्व के किसी भी प्रथम श्रेणी के आलोचक के समकक्ष खड़ा किया जा सकता है।[1]

पूर्वी तथा पश्चिमी समीक्षा के प्रतिनिधि समीक्षकों की तुलना-सम्बन्धी सामग्री से भी यही निष्कर्ष निकलता है कि शुक्ल जी का स्थान भारत के ही नहीं वरन् विश्व के प्रथम श्रेणी के समीक्षकों में बहुत ही उच्च कोटि का है। हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा के लिए उनकी देन संस्कृत-समीक्षकों में आनन्दवर्धन, मम्मट, अभिनवगुप्त, विश्वनाथ, जगन्नाथ आदि आचार्यों की देन के समान है तथा पश्चिम के समीक्षकों में वे अरस्तू, लान्जाइनस, ड्राइडन, लेसिंग, विंकलमेन, क्रोचे, रिचर्ड्स आदि की श्रेणी में स्थान पाने के अधिकारी हैं।

आचार्य शुक्ल के सिद्धांत भारतीय समीक्षा-सिद्धांतों के मूलाधारों को ग्रहण करने पर भी विश्व की आधुनिक समीक्षा के प्रतिनिधि सिद्धान्तों के साथ कंधे-से-कंधा मिलाकर चलते हुए दिखाई पड़ते हैं। इसका तात्पर्य यह भी नहीं कि शुक्ल जी ने अपने सैद्धान्तिक विवेचन में जो कुछ कह दिया है, वह साहित्य-शास्त्र के लिए अन्तिम वाक्य है, अथवा वह हिन्दी-समीक्षा के चरम विकास का अन्तिम विन्दु है; उसके आगे हिन्दी की सैद्धांतिक समीक्षा का विकास हो ही नहीं सकता। सैद्धांतिक समीक्षा में किसी भी समीक्षक का मत या सिद्धान्त उसका अन्तिम वाक्य नहीं होता, क्योंकि वह तो जीवन तथा साहित्य के विकास के साथ-साथ सदा विकसित होती रहती है; फिर भी उन्होंने अपने सैद्धान्तिक विवेचन द्वारा हिन्दी-समीक्षा को जो कुछ दिया, वह उसके नवोत्थान का सम्पूर्ण प्रतिफलन उपस्थित करने में समर्थ है। उनके सैद्धान्तिक समीक्षा सम्बन्धी विचार हिन्दी के लिए ही नहीं वरन् भारतीय समीक्षा के लिए भी बड़े गर्व एवं गौरव की वस्तु हैं; क्योंकि उन्होंने आज से बीस या बाईस वर्ष पहले सैद्धान्तिक समीक्षा-विषयक जो प्रधान बातें कहीं, उन्हींको संसार का सबसे बड़ा समीक्षक आइ. ए. रिचर्ड्स आज भी दुहरा रहा है।

---

1 डा० नगेन्द्र पृ० ७८

# संकेत सूची

| | | |
|---|---|---|
| अ० गु० | ... | अभिनव गुप्त |
| अ० पु० | ... | अग्निपुराण |
| अथर्व० | ... | अथर्ववेद |
| अध्या० | ... | अध्याय |
| अ० भा० या<br>अभि० भार० | ... | अभिनव भारती |
| अभिभा० | ... | अभिभाषण |
| अश्व० | ... | अश्वमेध यज्ञ |
| आधु० सा० या<br>आधु० साहित्य | ... | आधुनिक-साहित्य |
| आलो० | ... | आलोचना |
| औ० वि० च० या<br>औ० वि० चर्चा | ... | औचित्यविचार चर्चा |
| उ० | ... | उत्तर पर्व |
| ऋग्० | ... | ऋग्वेद |
| क० क० | ... | कवि-कंठाभरण |
| का० | ... | कारिका |
| का० प्र० | ... | काव्य-प्रकाश |
| का० मी० | ... | काव्य-मीमांसा |
| का० में रह० या<br>का० में रहस्य० | ... | काव्य में रहस्यवाद |
| का० ना० प्र० सभा | ... | काशी नागरी प्रचारिणी सभा |
| गो० तुलसी० या<br>गो० तुलसीदास | ... | गोस्वामीतुलसी दास |
| चिन्ता० प० भाग या<br>चि० प्र० भाग या<br>चिन्तामणि प्र० भाग या<br>चि० प० भा० | | चिन्तामणि पहला भाग |

| | | |
|---|---|---|
| चि० द्वि० भाग या<br>चि० दू० भाग | ... | चिन्तामणि दूसरा भाग |
| चन्द्रा० | ... | चन्द्रालोक |
| जायसी-ग्रन्था० या<br>जा० ग्रन्था० | ... | जायसी-ग्रन्थावली |
| ना० प्र० प० | ... | नागरी प्रचारिणी पत्रिका |
| पृ० | ... | पृष्ठ |
| प्रब० | ... | प्रबन्ध |
| भ्र० गी० सा० | ... | भ्रमरगीत- सार |
| भा० | ... | भाग |
| भू० या भूमि० | ... | भूमिका |
| भू० ले० | ... | भूमिका लेखक |
| मनु० | ... | मनुस्मृति |
| महा० या म० भा० | ... | महाभारत |
| मानस | ... | रामचरित मानस |
| यजु० | ... | यजुर्वेद |
| र० गं० | ... | रस-गंगाधर |
| र० तं० | ... | रस-तरंगिणी |
| र० मी० | ... | रस-मीमांसा |
| र० वा० | ... | रस-वाटिका |
| राम० शुक्ल | ... | रामचन्द्र शुक्ल |
| व्य० वि० | ... | व्यक्ति विवेक |
| व० जी० | ... | वक्रोक्ति जीवितम् |
| वन० | ... | वन पर्व |
| वि० | ... | विक्रमी संवत् |
| वि० प० | ... | विनय पत्रिका |
| वि० प्र० | ... | विश्व-प्रपंच |
| वि० प्र० मिश्र | ... | विश्वनाथ प्रसाद मिश्र |
| वि० वि० | ... | विश्वविद्यालय |
| वृ० | ... | वृत्ति |
| श० ब्रा० | ... | शतपथ ब्राह्मण |
| सं० या सम्पा० | | सम्पादक |
| स० या संस्क० | | संस्करण |

| | | |
|---|---|---|
| सर० | ... | सरस्वती |
| सर० कं० या स० कं० | ... | सरस्वती-कंठाभरण |
| सा० द० | ... | साहित्य-दर्पण |
| हि० अनु० | ... | हिन्दी-अनुवादक |
| हि० ध्वन्या० | ... | हिन्दी-ध्वन्यालोक |
| हि० वि० टीका | ... | हिन्दी-विमला टीका |
| हि० सा० का इति० | ... | हिन्दी-साहित्य का इतिहास |
| हि० सा० सम्मे० | ... | हिन्दी-साहित्य सम्मेलन |

# उपस्कारक ग्रन्थों की नामानुक्रमणिका

## संस्कृत

### १. वैदिक साहित्य—

१. ऋग्वेद
२. अथर्ववेद
३. यजुर्वेद
४. सामवेद
५. शतपथ ब्राह्मण
६. तैत्तिरीय संहिता
७. कपिल संहिता
८. मांडूक्योपनिषद्
९. मैत्र्युपनिषद्
१०. छान्दोग्योनिषद्
११. वैशेषिक सूत्र
१२. बृहदारण्यक उपषिद्
१३. मुंडकोपनिषद्

### २. लौकिक साहित्य—

| प्रणेता | | काव्यग्रन्थ |
|---|---|---|
| १. वाल्मीकि | ... | रामायण |
| २. व्यास | ... | महाभारत |
| ३. व्यास | ... | भागवत |
| ४. कालिदास | ... | शाकुन्तल |
| ५. कालिदास | ... | मेघदूत |
| ६. भवभूति | ... | उत्तररामचरित |

### ३. काव्यशास्त्र—

**अप्पयदीक्षित** ... १ कुवलयानन्द
२ चित्र-मीमांसा, काव्यमाला नं० ३८, निर्णयसागर, १८९३।

**अभिनवगुप्त** ... १ अभिनव भारती—नाट्यशास्त्र की भूमिका।
२ लोचन ध्वन्यालोक की टीका

आनन्दवर्धन ... १ ध्वन्यालोक-हिन्दी, व्याख्याकार: आचार्य विश्वेश्वर, सं० डा० नगेन्द्र, दिल्ली, गौतम दिल्ली, गौतम बुकडिपो, १९५२।

उद्भट ... १ काव्यालंकार सार संग्रह।

कर्णपूर। कवि। ... १ अलंकार-कौस्तुभ

कुन्तक ... १ वक्रोक्ति, जीवितम्--हिन्दी, व्या०: विश्वेश्वर, सं० : नगेन्द्र, दिल्ली, आत्माराम, १९५५।

कौटिल्य ... १ अर्थशास्त्र।

क्षेमेन्द्र ... औचित्य विचारचर्चा।
२ कविकंठाभरण, हरिदास संस्कृत सीरीज, २४।

जगन्नाथ ... १ रस-गंगाधर, काव्यमाला नं० १२, तृतीय संस्करण, १९२६।

जयदेव ... १ चन्द्रालोक, सं०: एम० जी० वर्के, १९२३।

दण्डी ... १ काव्यादर्श, कलकत्ता, १८८२।
... २ काव्यादर्श की टीका, टीकाकार : वाचस्पति मिश्र।

धनंजय और धनिक ... १ दशरूपक: हिन्दी, अनुवादक: गोविन्द त्रिगुणायत, कानपुर, साहित्य निकेतन, ति० ही
... अवलोक। दशरूपक की टीका।

भरतमुनि ... १ नाट्यशास्त्रम्, बनारस, जयकृष्णदास हरीदास गुप्त, काशी, संस्कृत सीरीज ६०

भानुदत्त ... १ रस-तरंगिणी, बम्बई, गोपाल नारायण, ति० ही०
... रस-मंजरी

भामह ... १ काव्यालंकार, बनारस हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला ६१, १९८५ वि०

भोज ... १ सरस्वती कंठाभरण, काव्यमाला नं० ९५, निर्णय सागर

... २ श्रृङ्गार प्रकाश, सं०: व्ही राघवन, १६४१

मधुसूदन सरस्वती ... १ भगवद्भक्त रसायन।

मम्मट ... १ काव्य-प्रकाश, अनुवादः हरिमङ्गल मिश्र प्रयाग, हि० सा० सम्मेलन, २००० वि०

महिमभट्ट ... १ व्यक्ति विवेक, त्रिवेन्द्रम संस्कृत सीरीज, नं. ५, १६०६ ।

राजशेखर ... १ कर्पूरमंजरी, हार्वर्ड ओरेन्टल सीरीज, १६०१

२. काव्य मीमांसा बनारस, सं० १६०० वि०

रामचन्द्र और गुणचन्द्र... १ नाट्यदर्पण।

रुद्रट ... १ काव्यालंकार, बम्बई काव्यमाला २, १८८६ वि०

रुय्यक ... १ साहित्य-मीमांसा,

... २ अलंकार सर्वस्व।

वाग्भट्ट ... १ काव्यानुशासन

... २ वाग्भट्टालंकार

वामन ... १ काव्यालंकार सूत्र, हिन्दी, व्या०: विश्वेश्वर, सं० नगेन्द्र, दिल्ली, आत्माराम एण्ड सन्स १६५४।

विश्वनाथ ... १ साहित्यदर्पणः विमलाविभूषितः द्वितीय संस्करण, व्याख्याकारः शालिग्राम शास्त्री, लखनऊ, श्रीकान्त शास्त्री १६६१ वि०

वेदव्यास ... १ अग्निपुराण, आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रंथावली नं० ४१, १६०० ।

शारदातनय ... १ भावप्रकाश।

शार्ङ्गदेव ... १ संगीत-रत्नाकर, आनन्दाश्रम, संस्कृत ग्रन्थावली, नं० ३५, १८६७।

शोभाकरमिश्र ... १ अलंकार रत्नाकर, १६४२।

हरिपाल देव ... १ संगीत सुधाकर,

हेमचन्द्र १

Some aspects of अलंकार शास्त्र V. Raghwan.
High ways and by ways of literary Criticism in Sanskrit—S. Kuppuswani Shashtri.
Indian aesthetics-Volu I K. C. Pandey
Philosophy of aesthetic pleasure.
Hormic Theory—Maidu.

## ४—दार्शनिक और अन्य ग्रन्थ

१. गीता
२. शंकर भाष्य
३. योगसूत्र
४. व्यासभाष्य
५. न्याय, मुक्तावली
६. मनुस्मृति
७. याज्ञवल्क्यस्मृति
८. सर्वसिद्धान्त संग्रह
९. तत्व-कौमुदी
१०. नीतिशतक, आदि
११. वेदान्त सूत्र
१२. योग-वासिष्ठ
१३. तैत्तिरीय भाष्य

## हिन्दी के ग्रन्थ

| ग्रन्थकार | ग्रन्थ |
|---|---|
| अर्जुनदास केडिया | —१. भारती-भूषण, काशी, भारती-भूषण. कार्यालय, १९३० । |
| अयोध्यासिंह उपाध्याय | —१. रस-कलश, बनारस, हि०सा०कुटीर, २००८ वि० |
| उदयभानुसिंह | —१. महावीर प्रसाद द्विवेदी और उनका युग । लखनऊ विश्वविद्यालय, २००८ वि० |
| कन्हैयालालपोद्दार | —१. अलंकार-मंजरी, मथुरा, जगन्नाथ प्रसाद शर्मा । |
| | २. काव्य-कल्पद्रुम, भाग १,२ । मथुरा, १९६८ वि० |
| | ३. रस-मंजरी. मथुरा, २००२ वि० |
| | ४. साहित्य-समीक्षा. मथुरा, २००७ वि० । |
| कालूराम | —१. काव्य-भूमिका । |
| कुलपतिमिश्र | —१. रस-रहस्य । |
| कृष्णविहारी मिश्र | —१. देव और बिहारी, तुलनात्मक अध्ययन, लखनऊ, गंगा-ग्रंथागार, २००६ वि० । |
| | २. नव रस-तरंग । |
| | ३. मतिराम-ग्रन्थावली, परिचय भाग, तृतीय सं०, लखनऊ, गं० ग्र०, १९५१ । |
| केशवदास | —१. कवि-प्रिया, प्रयाग, मातृभाषा मन्दिर, १९५२ । |
| | २. रसिक-प्रिया । प्रयाग, मातृभाषा मंदिर १९५४ । |
| केसरीनारायण शुक्ल | —१. आधुनिक काव्य का सांस्कृतिक स्रोत । काशी, सरस्वती मंदिर, २००४ वि० । |
| | २. आधुनिक काव्यधारा । काशी, २००७ वि० । |
| | ३. भारतेन्दु के निबन्ध, सम्पादित । बनारस, सरस्वती मंदिर, २००८ वि० । |
| गंगाप्रसाद अग्निहोत्री | —१. रस-वाटिका । बम्बई, खेमचन्द्र श्रीकृष्णदास, १९०३ । |
| | २. समालोचना । |
| गिरिजादत्त शुक्ल 'गिरीश' | —१. समीक्षकप्रवर श्री रामचन्द्र शुक्ल । प्रयाग लाल १९५५ |

गुलाबराय —१. काव्य के रूप, तृतीय संस्क०, दिल्ली, आत्माराम १९५४।
२. नवरस

गुलाबराय और विजयेन्द्र स्नातक —१. आलोचक रामचन्द्र शुक्ल। दिल्ली, आत्माराम, १९५२।

गोविन्द दास सेठ —१. सेठ गोविन्ददास अभिनन्दन-ग्रन्थ, सं० डा० नगेन्द्र, नई दिल्ली, से० गो० दा० हीरक जयन्ती समारोह, १९५६।

चिन्तामणि त्रिपाठी —१. कविकुलकल्पतरु
२. शृंगार-मंजरी

छन्नूलाल द्विवेदी —१. कालिदास और शेक्सपीयर

जगन्नाथ प्रसाद 'भानु'—१. हिन्दी-काव्यालंकार
२. नायिका भेद-शंकावली
३. रस-रत्नाकर
४. काव्य-प्रभाकर

जगन्नाथदास 'विशारद'—१. कवि-कर्त्तव्य

जगन्नाथदास 'रत्नाकर'—१. कविवर विहारी, सं० रामकृष्ण. बनारस, गं० ग्र० १९५३

जयशंकर 'प्रसाद' —१. काव्य-कला और अन्य निबन्ध. इलाहाबाद भारती-भंडार १९९६ वि०

जसवन्तसिंह राठौर —१. भाषा-भूषण, सं० ब्रजरत्नदास, तृतीय संस्क० इलाहाबाद, रामनारायण लाल, १९४२.

तासी, गार्साँद —१. हिन्दुस्तानी साहित्य का इतिहास, अनुवादक : लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय। इलाहाबाद, हि० एकेडेमी, १९५३

तुलसीदास गो० —१. कवितावली
२. दोहावली
३. तुलसी-ग्रन्थावली, सं० पं० रामचन्द्र शुक्ल
४. विनय-पत्रिका
५. रामचरित मानस

तोष —१. सुधानिधि

देवदत्त —१. भाव-विलास
२. रस-विलास
३. शब्द-रसायन

देवराज उपाध्याय —१. रोमांटिक साहित्य-शास्त्र. दिल्ली, आत्माराम १९५१

धीरेन्द्र वर्मा —१. विचार-धारा, द्वितीय संस्क० इलाहाबाद, साहित्य-भवन २००१ वि०

नगेन्द्र डा० —१. अरस्तू का काव्य-शास्त्र, सं० एवं अनुवादक डा० नगेन्द्र. प्रयाग, भारती-भंडार २०१४ वि०
२. काव्य-चिन्तन. मेरठ, नव-भारती १९५१
३. भारतीय काव्य-शास्त्र की भूमिका. दिल्ली, ओरिएन्टल बुक०, १९५५
४. विचार और विवेचन. दिल्ली, गौतम बुक० १९४९

नन्ददुलारे बाजपेयी —१. आधुनिक साहित्य, इलाहाबाद, भारती-भण्डार २००७ वि०
२. नया साहित्य : नये प्रश्न. बनारस, विद्यामंदिर १९५५
३. हिन्दी-साहित्य : बीसवी शताब्दी. लखनऊ इंडियन बुकडिपो, १९४५

पद्मसिंह शर्मा —१. बिहारी सतसई

पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी—१. विश्व-साहित्य. लखनऊ, गं०ग्रं० २००३ वि०

प्रेमनारायण टंडन —१. द्विवेदी-मीमांसा. इलाहाबाद,इंडियन प्रेस, १९३९

बद्रीनारायण उपाध्याय 'प्रेमघन' —१. प्रेमघन सर्वस्व, सं० प्रभाकरेश्वर प्रसाद उपाध्याय तथा दिनेशनारायण उपाध्याय, प्रयाग हि० सा० सम्मे० २००७ वि० भाग १–२

बालकृष्ण भट्ट —१. भट्ट-निबन्धावली, सं० धनंजय भट्ट 'सरल' भाग २–हि० सा० सम्मे १९९९ वि० तथा भाग १ का० ना० प्र० २००४ वि०

बलदेव उपाध्याय —१. भारतीय साहित्य का इतिहास
२. भारतीय साहित्य-शास्त्र, काशी, प्रसाद-परिषद्, भाग १. २००७ वि० भाग २. १९५२ प्रयाग, रामनारायणलाल

बाबूराम बित्थारिया —१. नव रस.

बालगंगाधर तिलक —१. गीता-रहस्य, अनुवादकः माधव राव सप्रे०

भगवानदीन लाला —१. अलंकार-मंजूषा
२. बिहारी और देव

भागीरथ मिश्र —१. हिन्दी-काव्यशास्त्र का इतिहास. लखनऊ, विश्वविद्यालय, २००५ वि०

भिखारीदास —१. काव्य-निर्णय, सं० जवाहरलाल चतुर्वेदी वाराणसी, कल्याणदास, १९५६

भूषण —१. शिवराज भूषण

मंगलदेव शास्त्री —१. भारतीय संस्कृति का विकास वैदिकधारा. काशी, समाज-विज्ञान परिषद्, १९५६

मतिराम —१. रसराज

महावीर प्रसाद द्विवेदी —१. कालिदास की निरंकुशता। प्रयाग, इंडियन प्रेस, १९१९
—२. विक्रमाङ्कदेव चरित चर्चा
—३. हिन्दी कालिदास की आलोचना
४. नैषध चरित-चर्चा
५, द्विवेदी-अभिनन्दन-ग्रन्थ, काशी, ना० प्र० सभा
६. वाग्विलास, लहेरिया सराय, हिन्दी-पुस्तक-भंडार,
७. रसज्ञ-रंजन. आगरा साहित्य-रत्न-भंडार, १९२०
८. समालोचना-समुच्चय इलाहाबाद, रामनारायणलाल, १९३०

मिश्रबन्धु —१. मिश्र-बन्धु-विनोद, लखनऊ गं०ग्र० १९९१ वि०
२. हिन्दी नव रत्न, लखनऊ गं०ग्र० २००३ वि०
३. साहित्य-पारिजात, लखनऊ, १९५१

रघुनाथ प्रसाद 'साधक'—१. समालोचना-शास्त्र, नई दिल्ली, नव-साहित्य-प्रकाशन १९५६

रघुवीर सिंह —१. शेष स्मृतियाँ. बनारस, सरस्वती-मंदिर १६४६

रामकुमार वर्मा —१. हिन्दी-साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, इलाहाबाद रामनारायण लाल, १६३८

रामचन्द्र शुक्ल —१. अभिभाषण. चौबीसवां हि०सा० सम्मे० साहित्य-परिषद् के सभापति के पद से दिया गया, इन्दौर १६३४

२. आदर्श जीवन. प्रयाग, इंडियन प्रेस, १६३०

३. काव्य में रहस्यवाद. बनारस, साहित्य-भूषण कार्यालय १६८६ वि०

४. गोस्वामी तुलसीदास. काशी ना० प्र० सभा २००८ वि०

५. फारस का प्राचीन इतिहास, अनुवादित,

६. मेगस्थानीय का भारतवर्षीय वर्णन. अनुवादित,

७. राज्य-प्रबन्ध शिक्षा. अनुवादित

८. प्रगति वा उन्नति, उसका नियम और निदान

६. चिन्तामणि. पहला भाग, प्रयाग, इंडियन प्रेस, १६४५

१०. चिन्तामणि, दूसरा भाग, काशी सर० मंदिर २००२ वि०

११. जायसी-ग्रन्थावली. काशी ना० प्र० सभा २००३ वि०

१२, बुद्ध-चरित, काशी ना० प्र० सभा १६६५ वि०

१३. भ्रमर-गीत-सार-काशी-साहित्य-सेवा-सदन १६६६ वि०

१४. विचार-वीथी

१५. विश्व-प्रपंच. काशी, ना० प्र० सभा १६७७ वि०

१६. रस-मीमांसा, सं०: पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र काशी, ना० प्र० सभा, २००६ वि०

१७. शशांक, अनुवादित

१८. सूरदास, सं०: पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र बनारस, सर० मंदिर तृतीय सं०

१६. हिन्दी-साहित्य का इतिहास, काशी. ना० प्र० सभा १६६६ वि०

२०. हिन्दुस्तानी का उद्गम. काशी, ना० प्र० सभा १६६६ वि०

रामदहिन मिश्र —१. काव्यालोक. बांकीपुर, ग्रन्थमाला २००७ वि०
२. काव्य-दर्पण. बांकीपुर, १६४७

रामनरेश वर्मा —१. वक्रोक्ति और अभिव्यंजना. बनारस, ज्ञानमंडल २००८ वि०

रामानन्द तिवारी शास्त्री—१. भारतीय दर्शन का परिचय. प्रयाग, भारती मंदिर २००६ वि०

रामविलास शर्मा —१. आलोचक रामचन्द्र शुक्ल और हिन्दी-आलोचना. आगरा, विनोद पुस्तक-मंदिर २०१२ वि०
२. भारतेन्दु-युग. आगरा, वि०पु० मं०१६५१

रामधारीसिंह 'दिनकर'—१. संस्कृति के चार अध्याय. दिल्ली, राजपाल, १६५६

रांगेय-राघव —१. समीक्षा और आदर्श, आगरा वि० पु० मंदिर, १६५५

राजपति दीक्षित —१. तुलसीदास और उनका युग, बनारस, ज्ञानमण्डल, २००६ वि०

रूपनारायण पाण्डेय —१. कालिदास और भवभूति,

लक्ष्मीनारायण सुधांशु —१. अभिभाषण, काशी, ना० प्र० सभा, हीरक-जयन्ती समारोह, साहित्य-विमर्श गोष्ठी के सभापति से दिया गया, ६ मार्च १६५४
२. काव्य में अभिव्यंजनावाद, कलकत्ता, जनवाणी प्रका० २००७ वि०
३. जीवन के तत्व और काव्य के सिद्धान्त कलकत्ता, १६५०

लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय —१. आधुनिक हिन्दी-साहित्यः १८५० ई० से १६०० तकः इलाहाबाद, वि० वि० हिन्दी परिषद्, १६५४
२. भारतेन्दु हरिश्चन्द्र इलाहाबाद, सा० भवन, १६५१

विश्वनाथ प्रसाद मिश्र—१. गद्य-मंजरी, संकलनकर्ताः वि० प्र० मिश्र बनारस, सर० मं०, १६५०

२. वाङ्मय-विमर्श, बनारस, हि० सा० कुटीर, १६६६ वि०

३. हिन्दी का सामयिक साहित्य, काशी, सरस्वती मंदिर, २००८ वि०

शिवदत्त ज्ञानी —१. भारतीय संस्कृति, दिल्ली, राज० प्रका० १६४४

शिवदान सिंह चौहान —१. हिन्दी-साहित्य के अस्सी वर्ष, दिल्ली, राज० प्रका० १६५४

श्रीकृष्णलाल —१. आधुनिक हिन्दी-साहित्य का विकास: १६०० से १६२५ ई०: प्रयाग, हिन्दी-परिषद्, १६५२,

शचीरानी गुर्टू —१. हिन्दी के आलोचक दिल्ली, आत्मा राम १६५५

श्यामसुन्दरदास —१. हिन्दी-भाषा और साहित्य, प्रयाग इंडियन प्रेस, १६७७ वि०

२. साहित्यालोचन, प्रयाग, २००४ वि०

शिवनाथ —१. आचार्यरामचन्द्र शुक्ल, बनारस, सर० मंदिर, २००० वि०

२. भारतेन्दु-युगीन निबंध, बनारस, सर० मंदिर, २०१० वि०

शिवसिंह सेंगर —१. शिवसिंह सरोज

सहृदय —१. हिन्दी आलोचना के भिन्न-भिन्न स्रोत और उनके विकास का इतिहास, आगरा, विनोद पुस्तक मंदिर, २००८ वि०

सीताराम चतुर्वेदी —१. समीक्षा-शास्त्र, काशी, अ० भा० विक्रम परिषद्,

२. हिन्दी-साहित्य-सर्वस्व, बनारस, हिन्दी-साहित्य-कुटीर, २०१३ वि०

सीताराम जयराम जोशी—१. संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त इतिहास, कलकत्ता, लक्ष्मी बुक० १६३३

सीताराम शास्त्री —१. साहित्य-सिद्धान्त

हजारी प्रसाद द्विवेदी —१. हिन्दी-साहित्य : उसका उद्भव और विकास देहली, १६५२

हरिश्चन्द्र भारतेन्दु —१. भारतेन्दु-ग्रन्थावली, सं०: ब्रजरत्नदास, काशी, ना० प्र० सभा, २००७ वि०

मराठी—

पाठक वा० मा० —१. टीका आणि टीकाकार,

फड़के ना० सी० —१. साहित्य आणि संसार, कोल्हापुर, १९४२

वाटवे के० एन० —१. रस-विमर्श पुणे, १९४२

वालिंबें रा० शं० —१. वाङ्मयीन टीका: शास्त्र आणि पद्धति पुणे, जनार्दन सदाशिव, १९४६

२. साहित्य-मीमांसा, पुणे, चित्रशाला प्रका० १९५५ साहित्य-शोध आणी आनन्द बोध

**पत्र-पत्रिकाएँ—**


१. अवन्तिका, १९५३-५४

२. आज, काशी विशेषांक, १९५७ साहित्य-विशेषांक

३. आनन्दकादम्बिनी, १९६३-१९६४ वि०

४. आलोचना, इतिहास-विशेषांक, आलोचनांक, साधारण अंक

५. नागरी प्रचारिणी पत्रिका, १९१०, १८९७ ई०

६. माधुरी १९२४-१९२७

७. वीणा १९५७ ।

८. समालोचक १९०३-१९०४

९. सरस्वती, १९०२, ३, ४, ५, १४, १५, १६, १७ आदि

१०. साहित्य-संदेश, शुक्लांक, साधारण अंक १९४१-१९५१

११. हिन्दी-प्रदीप

१२. हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन-पत्रिका आदि

## ENGLISH BOOKS


| | |
|---|---|
| Aborcrombic, | 1. Principles of Criticism, |
| Addison. | 1. Spectator. London, J. M. Dent, 1945. v. 1—4. |
| Aristotle. | 1. Poetics of Aristotle, ed. by S. H. Butcher, 4th ed' London, Macmillan, 1939, |
| | 2. Poetics: Aristotle: On style & other classical writings on criticism. London, J. M. Dent, 1949. |
| | 3. Rhetoric. |
| Arnold'M. | 1. Essays in criticism; London, Macmillan. 1915. |
| Atkins, J. W, H. | 1. English literary criticism 17th & 18th centuries. London, Methuen, 1954. |
| | 2. Literary criticism in Antiquity. A sketch of its development. London, Methuen. 1952. |
| | Graeco-Roman, v-2. |
| Baudouin, C. | 1. Psychoanalysis and Aesthetics, tr. from the French by Eden & Cedar Paul. London George Allen, 1924. |
| Bell, C. | 1. Art. London, Chatto, 1949 |
| Beuve, S. | 1. Essays by Sainte Beuve, |
| Bosanquet, B. | 1. History of Aesthetics. London, George Allen, 1949. |

| | |
|---|---|
| Bradley, A, C. | 1. Oxford Lectures on Poetry. London, Macmillan, 1950. |
| Brown. | 1. Philosophy of Human mind. |
| Cambridge. | 1. Cambridge History of English Literature. |
| Caudwell, C. | 1. Illusion and Reality. Study of the sources of Poetry. Bombay, People's Pub. House, 1947. |
| | 2. Studies in Dying Culture London, John Lane the Bodley Head, 1951. |
| Coleridge, S. T. | 1. Biographia Literaria, ed with his Aesthetical essays, by J. Shawcross, London, O. U. P.' 1949. v. 1, 2. |
| Croce. B. ( by Carr, H. W. | 1. Philosophy of Benedetto Croce. the Problem of art ond History. London. Macmillan, 1917. |
| Dange, S. A. | 1. Literature and the People. |
| Dryden. | 1. Essay ef Dramatic poesy 3rd. ed.ed. by T. Arnold. Oxford, Clarendon press,1952. |
| Eliot, T. S. | 1. Use of Poetry and the Use of Criticism. London, Faber & Faber, 1945. |
| Encyclopedea. | 1. Encyclopedea of Britainica. |
| | 2. Encyclopedea of Religion and Etheics. |
| Freud,S | 1 Basic Writings of Singmund |

Freud, tr. by A. A. Brill. N. Y., Modern library, 1938.
2. Collected Papers—on Metapsychology, Papers on Applied Psycho-analysis. London, Hogrth press, 1949.
3. Interpretation of Dreams, tr. from the German, ed. by J. Strachey. London George Allen, 1954.
4. Introductory Lectures on Psycho-analysis, English tr. by J. Riviere. London, George Allen, 1952.
5. Freud. His Dreams and Sex Theories. Originally titled. The House that Freud built by J, Jastrow. N. Y., Pocket bk., 1948.

Fry, R. 1. Vision and Design. Harmondsworth, Penguin dk. 1937.

Gayley, C. m. & B. P. Kurtz. 1. Methods and Materials of Literary Criticism. Lyric, Epic and Allied form of Poetry. Boston, Ginn and Co, 1920.

Goetz, H. 1. Crisis of Indian Civilization in the 18th and early 19th centuries.

Gorky, M. 1. Life and Literature.

Gupta, Rakesh 1 Psychological Studies in Rasa Aligarh, 1950

Grierson. 1 Modern Vernacular Literature of Northern Hindustan.1818,89
2. Tulsi Das-Poet and Religious Refoımer. 1903.

Growse. 1. Ramayan of Tulsi Das. 1897.

Hallbrook & Jackson. 1. Reader and Critic.

Hudson. 1. Introduction to the Study of Literature. London, G. G. Harrap, 1932.

Hume. 1. Psychology.

Keith, A. B. 1. History of Sanskrit Literature.

Lempriers. 1. Classical Dictionary of Proper Names mentioned in Ancient Authors, rev. by F. A. Wright. London, Routledge, 1948.

Lenin. 1. Materialism and Empirio-Criticism.

Longinus. 1. Longinus on the Sublime, tr. by A. O. Prickard. Oxford at the Clarendon press, 1949.

Lucas, F. L. 1. Literature and Psychology. London, Cassell & Co; 1951.

Lunacharsky. 1· Lenin on Art and Literature.,

Majunmadar. R. C. 1. An Advanced History of India pt III Modern India London Macmıl an 1951

Mackail, J. W. 1. Coleridge's Literaray Criticism. London, O.U. P., 1949.

Mabic. 1. Significance of Modern Criticism.

Marx, K. 1. Capital. V. I.

Marx & F. Engels. 1. Literature and Art. Selections from their writings. N. y., International Publishers, 1947.
2. Karl Marx and Frederick Engels. Selected Works. Moscow, Foreign Languages Pub., 1949. V. 1, 2.

Newman. 1. Idea of a new University.

Nunn. T. P. 1. Education, its data and First principles. 1925.

Pater, Walter 1, Appreciations. London, Macmillan, 1931.

Pope. 1. Essays on criticism. London, Macmillan, 1943.

Radhakrishnan. 1. Indian Philosophy. N. Y. Macmillan, 1951.

Raghavan, V. 1. Bhoja's Shringar Prakash. V. I.

Read, H. 1. Meaning of Art. Harmond Penguin bk 1956.

Richards, I. A. 1. Principles of Literary Criticism. London, Routledge, 1950.
2. Practical criticism. London Kegan paul, 1946

Saintsbury, G. 1. History of English criticism. Edinburgh, William Black-Wood, 1949.

Sastri, P. Panchapagesa. 1. Philosophy of Aesthetic Pleasure.

Scott-James, R. A. 1. Making of Literature. London, Secker & Warburg 1956
2. Personality in literature. 1931.

Shand, A. F. 1. Foundations of Character. 1914.

Shastri, R. M. 1. Indian Aesthetics.

Shelley. 1. Defence of Poetry ( 1821 ). First published by Mrs. Shelley in Essays and letters from Abroad, 1840.
2. English literary Criticism.
3. Shelley. poetry & Prose, ed. by S. Aiyar. Bombay, Karnatak Publishing House, nd.

Shipley. J. T. 1. Dictionary of world literature 1943.

Shukla, L. R. 1. Elements of Educational Psychology. Benaras Nand Kishore, 1942.

Somanath Dhar. 1. Role of Critic.

Spingarn. 1. New Criticism.

Stalin. 1. Dialectical and Historical Materialism.
2 Problem of Leninism

Thomson G 1 Marxism & poetry

| | |
|---|---|
| Trotsky. | 1. Revolution and Literature. |
| Tolstoy. | 1. What is art? and Essays on art, tr, by A. Maude. Geoffrcy Cumberlege, O. U. P. |
| Upward, E. | 1. Mind in Chains. |
| Vaughan. C. E. | 1. English literary criticism 1896. |
| Water, D. | 1. Outline of world literature. |
| Winternitz. M. | 1. History of Indian literature Calcutta. V. I-1927. V. 2-1933. |
| Worsfold, W. B. | 1. Judgment in literature London, Bedford Street, 1932. |
| Woodworth & Marquis | 1. Psychology 1932 |
| Wordsworth | 1. Lectures and Essays, 2nd ed, by H. W. Garrod, Oxford, at the Clarendon press, 1939 |
| | 2. Prose writings of wordsworth, ed. W. Knight London, Walter Scott, 1893 |
| | 3. Poetry and poetic Diction |

## JOURNALS

| | |
|---|---|
| Educator | |
| Leader— | Weekly, Allahabad |
| Hindi Review, | Varanasi |
| Spectator, | London |